# कहानी का रचना-विधान

जगन्नाथप्रसाद शर्मा
अध्यक्ष : हिन्दी-विभाग
हिन्दू विश्वविद्यालय, काशी

हिन्दी प्रचारक पुस्तकालय
वाराणसी–१

# विषयानुक्रम

लेखक की अन्य कृतियाँ—

(१) हिंदी की गद्य-शैली का विकास
(२) 'प्रसाद' के नाटकों का शास्त्रीय अध्ययन
(३) हिंदी-गद्य के युग-निर्माता
(४) हिंदी गद्य साहित्य का इतिहास

# दो शब्द

जैसे छोटे मुँह बड़ी बात अच्छी नहीं लगती उसी प्रकार इस छोटी-सी पुस्तक की कोई बड़ी भूमिका भी अच्छी न होगी। इस लिए वक्तव्य को थोड़े में समेट लेना चाहिए। आजकल हिंदी में आलोचना की धूम मची है। आलोचना का अनियंत्रित प्रसार देख कर विचारशील अध्येता के मन में कभी-कभी यह आशंका होने लगती है कि कहीं ऐसा न हो कि आलोचना की भीड़ में आलोच्य ही विलुप्त हो जाय। इस प्रकार की आशंका के कई कारण हैं। एक ओर साहित्य सर्जन की क्रिया कुछ दुर्बल होती जा रही है, दूसरी ओर अध्ययन अध्यापन के छात्रीय विकास के कारण आलोचना बहिरङ्ग-वृत्ति का पर्याय बनती जा रही है। जिस अनुपात में कारयित्री प्रतिभा एक ओर मूर्च्छित होती जा रही है उसी अनुपात में दूसरी ओर भावयित्री प्रतिभा भी नाना प्रकार की हीनताओं से जकड़ी जा रही है। न तो उत्तम कोटि का साहित्य सामने आ रहा है और न उसके तत्वाभिनिवेश की कोई सत्प्रतिष्ठा ही देखने में आती है। पर आज की इस साहित्यिक गड़बड़ी में भी आशा के लिए कुछ भूमि बची है और उसी आधार पर सुधार-परिष्कार की योजना बन सकती है। आज भी मही सर्वथा नीर-विहीन हो गई हो ऐसी

बात नहीं है। इस गड़बड़ स्थिति में भी परमात्मा की देन की तरह अनेक उत्तम द्रष्टा और समीक्षक हमारे बीच में हैं और उनसे प्रेरणा ग्रहण कर, उनको आदर्श रूप में सामने पा कर अन्य अनेक और भी आएँगे—ऐसी आशा अवश्य होती है।

अपने समय की आवश्यकताओं से प्रेरित होकर बाबू श्यामसुंदर दास ने जिस युग में 'साहित्यालोचन' ऐसे ग्रंथ का प्रणयन किया था और एक प्रकार से सैद्धांतिक समीक्षा का सूत्रपात किया था आज हम उससे बहुत आगे बढ़ आए हैं पर वस्तुस्थिति यही है कि यदि आज भी कोई विद्यार्थी पूछता है कि समीक्षा-सिद्धांत की सामान्य जानकारी के लिए कहाँ से क्या पढ़ें तो उसी ग्रंथ की ओर संकेत करना पड़ता है। इस ग्रंथ के बाद इन समीक्षा सिद्धांतों के मनन पूर्ण चिंतन की जैसी स्वस्थ परिपाटी विकसित होनी चाहिए थी, नहीं हो सकी है। समय-समय पर, बिना किसी योजना-क्रम के कुछ लोगों ने नाटक, उपन्यास, कहानी निबंध इत्यादि के विषय में सैद्धांतिक विचार अवश्य प्रस्तुत किए हैं परंतु उनको लेकर निर्भ्रांत मापदंड की स्थापना में अधिकाधिक योग नहीं मिल पाता।

इस ढंग की कृतियों में मेरे मित्र पं० विनोदशंकर व्यास की रचनाएँ— उपन्यास कला' और कहानी-कला' का अपना क्षेत्रीय महत्त्व है। क्या अच्छा होता इसी तरह अन्य विशेषज्ञ भी अध्ययन पूर्वक अपने विचार-विमर्श का अधिकाधिक परिष्कार करते, उच्चकोटि सिद्धांतमूलक ग्रंथों की रचना करते और समीक्षा के क्षेत्र का संवर्द्धन करते। आज आवश्यकता इस बात की मालूम पड़ती है कि विषय के विपुल ज्ञाता भिन्न भिन्न साहित्यिक रचना प्रकारों का पृथक् पृथक् स्वरूप निरूपण करें और उनके सैद्धांतिक गठन की सारी मार्मिक बातों का पूर्ण उद्घाटन करें। इससे अध्येता और अध्यापक में ज्ञानाभिविवृद्धि की प्रेरणा जागेगी और वे सामान्यतः किसी भी देशी विदेशी साहित्यिक कृति की सूक्ष्म मीमांसा करने में कुशल बन सकेंगे।

इसी विचार से प्रेरित होकर इस पुस्तक को लिखा गया है। कहानी-रचना के तत्वों की विवेचना में यथाशक्ति दूसरों से सार संग्रह किया गया है, साथ ही अपनी ओर से भी स्वतंत्र चिंतन की चेष्टा की गई है। विषय-निरूपण में कहाँ और कितनी सफलता मिल सकी है इसका निर्णय सहृदय विशेषज्ञ ही कर सकेंगे। स्थान स्थान पर सिद्धांतपक्ष को सुस्पष्टतया उपस्थित करने के विचार से हिंदी के विभिन्न श्रेष्ठ कथाकारों की रचनाओं को साक्षी रूप में सामने रखा गया है। हिंदी-साहित्य का विद्यार्थी अन्य भाषाओं में लिखे गए सिद्धांत चिंतन से भी पूरा-पूरा लाभ नहीं उठा पाता इसका कारण यही है कि उनके व्यावहारिक प्रयोग की सुंदरताओं को वह निर्भ्रांत रूप में समझ नहीं पाता। हिंदी में कहानी रचना का वैज्ञानिक स्वरूप आज अपने निखार पर है उसमें रचना संबंधी सभी प्रकार की विशिष्टताएँ सुप्रतिष्ठित मिलती हैं। ऐसी अवस्था में आवश्यक मालूम पड़ा कि सिद्धांत प्रतिपादन में उसके स्वरूप-रूप का लाभ उठाया जाय। इसी उद्देश्य की पूर्ति के विचार से अंत में परिशिष्टों के भीतर कुछ कहानियों की संक्षिप्त आलोचना भी जोड़ दी गई है; साथ ही तीन भिन्न प्रकार की कहानियों का विश्लेषण भी उपस्थित किया गया है। आशा है, योग्य अध्येताओं को विषय के निरूपण में इससे कुछ योग मिलेगा और वे इसी प्रकार अन्य क्षेत्रों के अनुशीलन में भी यथा-संभव प्रवृत्त हो सकेंगे।

यहाँ मैं उन सभी विचारकों और लेखकों के प्रति अपना आदर और आभार प्रकट करता हूँ जिनकी कृतियों को पढ़कर मेरे भीतर विचार करने की योग्यता जाग्रत हो सकी है और प्रेरणा मिल सकी है इस बात की कि मैं भी कुछ लिखूँ। विशेषतः मैं कृतज्ञ हूँ उन विख्यात पंडितों का जिनकी कृतियों का बिना सहारा लिए विषय ही पूरा नहीं हो सकता था। अंत में मैं पाठकों से क्षमा-याचना करता हूँ—पुस्तक में मिलनेवाले उन अनजाने दोषों के लिए जो

या तो कमज़ोर छपाई के कारण उत्पन्न हो गए हैं या स्वयं मेरे लिखने की असावधानता से आ गए हैं। पुस्तक जितने वेग को रोककर लिखाया गया है उसमें भाग में मैं देखता हूँ कहीं-कहीं वाक्य अथवा वाक्यांश कुछ असङ्ग-से रह गए हैं और बात भी जितनी साफ होनी चाहिए थी नहीं हो पाई है। छपाई की अशुद्धता से भी मैं कम परेशान नहीं हूँ पर भविष्य में सब दोषों के मार्जन करने का आश्वासन देने के अतिरिक्त इस समय और कर ही क्या सकता हूँ।

औरंगाबाद,
काशी।
१८-२-५१

जगन्नाथप्रसाद शर्मा

या तो कमज़ोर छपाई के कारण उत्पन्न हो गए हैं या स्वयं मेरे लिखने की असावधानता से आ गए हैं। पुस्तक जितने अंश को बोलकर लिखाया गया है उसमें भाग में मैं देखता हूँ कहीं-कहीं वाक्य अथवा वाक्यांश कुछ अस्पष्ट-से रह गए हैं और बात भी जितनी साफ़ होनी चाहिए थी नहीं हो पाई है। छपाई की अशुद्धता से भी मैं कम परेशान नहीं हूँ पर भविष्य में सब दोषों के मार्जन करने का आश्वासन देने के अतिरिक्त इस समय और कर ही क्या सकता हूँ।

औरंगाबाद,
काशी।
१८-१-५१

जगन्नाथप्रसाद शर्मा



रूप की प्राचीनता

संसार के सभी साहित्यों में एक बात समान रूप से पाई जाती है, उनमें काव्य की प्राचीनता के साथ-साथ कहानी-साहित्य का कोई न कोई रूप प्रचलित मिलता है। यदि हम केवल भारतवर्ष के प्राचीनतम साहित्य की ओर ही देखें तो यह मालूम पड़ेगा कि ऋग्वेद में जहाँ एक ओर काव्यात्मक अभिव्यंजना-पद्धति का प्रयोग हुआ है वहीं दूसरी ओर कहानियों के भी प्रारंभिक रूप का समुदय वहीं से हुआ है। उस काल से लेकर आजतक संपूर्ण भारतीय साहित्य में इसका किसी-न-किसी प्रकार भेद से उपयोग होता आ रहा है। समस्त प्राचीन काल का साहित्य कहानियों से भरा हुआ है। वैदिक काल में तो तत्त्व-निर्णय के प्रसंगों में जहाँ कहीं आवश्यकता पड़ी है, कहानियों के सहारे बड़े-बड़े मर्म की बातें स्पष्ट कर दी गई हैं। वहाँ से लेकर बुद्ध और जैन धर्मों के प्रचार-काल तक कहानियों का प्रयोग एक विशेष पद्धति पर और एक विशेष अभिप्राय को लेकर होता आया है। तत्कालीन समस्त साहित्य कथाओं से भरा पड़ा है। उस समय के संस्कृत साहित्य में भी इस प्रकार की रचनाओं की कमी नहीं है। कहानी-रचना की दृष्टि से भारतीय साहित्य प्राचीनतम प्रतिनिधि माना जा सकता है।

**सर्वप्रियता**

परंतु वर्तमान काल में आकर कहानी के जिस रूप से हम परिचित हो रहे हैं, अथवा जिस रूप का अत्यधिक विकास प्रसार हो रहा है उसमें न तो प्राचीन पद्धति का अनुसरण है न उसकी उपादेयता और न उस प्रकार की सर्जना-प्रणाली से ही हमारा कोई संबंध रह गया है। समानता इस बात में अवश्य है कि जितना प्रचलन कहानियों का प्राचीनकाल में था उतना आज भी है। प्रत्येक क्षेत्र में रचना के इस रूप का प्रेम दिखाई पड़ने लगा। विद्यालयों की प्रतियोगिताओं और वाचनालयों से लेकर स्टेशनों और रेलगाड़ियों के साधारण यात्रियों तक इसका ऐसा प्रवेश हो गया है कि सभी चाहते हैं कि यदि कुछ कालक्षेप का प्रश्न सामने उपस्थित हो जाय तो कहानियों की पत्र-पत्रिकाओं से वह समय सरलता से काटा जा सकता है। कम से कम पढ़ा-लिखा जन भी सरल भाषा में लिखी साधारण कहानियों से अपना मनोविनोद कर लेता है। प्रत्येक भाषा और साहित्य में रचना का यह प्रकार इतना प्रिय और मनोरंजनकारी सिद्ध हो रहा है कि स्वतंत्र इसी रूप को लेकर न जाने कितनी पत्र-पत्रिकाएँ प्रकाशित होती रहती हैं। जहाँ पढ़नेवालों की संख्या इतनी बढ़ रही है, वहाँ लिखनेवाले भी बहुत निकलते आते हैं। कुछ लोगों की धारणा तो ऐसी हो रही है कि साहित्यिक अखाड़े में उतरने का यह सरलतम माध्यम है।

**उपादेयता**

वर्तमान युग में समय का मूल्य बढ़ गया है। थोड़े से थोड़े समय में अधिक से अधिक उत्पादन और आमोद को महत्त्व मिल रहा है। अतएव नाटक और उपन्यास ऐसी विस्तारगामी रचनाओं को पढ़ने के लिए जितना समय अपेक्षित होता है, उतना सभी सरलता से नहीं दे पाते। फलस्वरूप आज कहानी ही अपनी लघुता के कारण सर्वप्रिय विषय बन रहा है। साहित्य के माध्यम से आने वाले जितने भी प्रभाव हो सकते हैं, वे रचना के इस प्रकार में अच्छी

तरह से उपस्थित किए जा सकते हैं। चाहे सिद्धांत प्रतिपादन अभिप्रेत हो चाहे चरित्रचित्रण की सुंदरता इष्ट हो किसी घटना का महत्त्व-अभिव्यक्त करना हो अथवा किसी वातावरण की सजीवता का उद्घाटन ही लक्ष्य बनाया जाय क्रिया का वेग अंकित करना हो या मानसिक स्थिति का सूक्ष्म विश्लेषण करना अभीष्ट हो—सभी कुछ इसके द्वारा संभव है। रचनाकार में यदि प्रतिभा शक्ति और कौशल है तो प्रगीत उपन्यास नाटक सभी का आस्वादन इसके द्वारा करा सकता है। यही कारण है कि कहानियों के पठन-पाठन की अभिरुचि को इतना प्रश्रय मिल रहा है। इसी सिद्धांत के आधार पर नाटकों के स्थान पर एकांकियों को और महाकाव्यों और खंडकाव्यों के स्थान पर छोटे-छोटे मुक्तकों अथवा प्रगीतात्मक कविताओं को अधिक प्रवेश मिल रहा है। कथा के लघुतम रूप का ही उपभोग कहानी को मानना चाहिए। लंबे चौड़े आख्यानों और उपन्यासों में जिस प्रकार के अनेकानेक प्रभाव समुच्चय बिखरे हुए भरे रहते हैं उनको एक ही प्रवाह और गति से पढ़ने से एक पूर्णपूर्णता की तृप्ति तो अवश्य होती है पर उसमें एक प्रकार का उबाव भी अनुभूत होता है। बार-बार साँस लेकर आगे बढ़ने की आकांक्षा बनी रहती है। कहानी में ऐसी कोई बात नहीं रहती। यही उसका सबसे बड़ा आकर्षण है।

रचना का यह रूप जहाँ इतना अधिक उपादेय और लोकप्रिय है वहीं उसके स्वरूप और गुणधर्मों के विषय में नाना प्रकार की भ्रांतिमूलक मान्यताएँ हिंदी समीक्षा के क्षेत्र में **व्यापक भ्रांति** प्रविष्ट हो चुकी हैं। इस भ्रांति के कारणरूप में देशी तथा विदेशी सभी प्रकार के लेखक हैं। अंग्रेजों के अनुकरण पर और उनके फेर में पड़कर कोई कहता है कि कहानी गद्य का वह रचना भेद है जो पंद्रह या बीस मिनट में समाप्त हो जाय अथवा एक बैठकी में जिसे पढ़ा जाय[1]। इसी तरह

1 (i) A short story is a prose narrative requiring from

कुछ लोग उपन्यास की तुलना में इसे संक्षिप्त कहने लगते हैं या जीवन का आंशिक उद्घाटन मानते हैं। उपन्यास की तुलना में इसके स्वरूप-निर्धारण का परिणाम यह होता है कि विभिन्न लेखक निराधार निष्कर्षों पर पहुँचते हैं। यहाँ तक कि कुछ लोगों की यह धारणा होने लगती है कि कहानियों की प्रसार उन्नति का यह भी प्रभाव हो सकता है कि उपन्यासों के रचना-प्रकार में बाधा पड़े और कालांतर में उपन्यास लिखे ही न जायें। वस्तुतः उपन्यास की तुलना में कहानी की बातचीत अथवा उन दोनों की तारतम्मिक समीक्षा स्वयं में गलत है। जहाँ तक इन दोनों रचना प्रकारों का संबंध है, उनमें तत्त्वगत अंतर है। दोनों रचनाओं की आधार-भित्तियाँ भिन्न-भिन्न हैं। दोनों के क्षेत्र और दोनों की उपादेयता पृथक्-पृथक् है। दोनों के स्वरूप-संगठन का विधान भी आपस में मेल नहीं खाता। यदि उनकी रचनात्मक प्रकृति का तात्त्विक विचार किया जाय तो दोनों में स्पष्ट मौलिक विरोध दिखाई पड़ेगा।

ऐसी स्थिति में कहानी के प्रसार से उपन्यास को अथवा उपन्यास के प्रसार से कहानी को कोई क्षति पहुँचेगी ऐसी कोई स्थिति दिखाई नहीं पड़ती।

**मूल भेदकता**

कहानी के लक्षण और परिभाषा के विषय में भिन्न भिन्न रचना-विचारकों और समीक्षकों का कहना अलग-अलग है। कोई इसके विषय को लेकर कुछ कहने लगता है, कोई उसके विस्तार-नियमन पर ही जोर देने लगता है, कोई उपन्यास की तुलना में ही

---

half an hour to one or two hours in its perusal—The works of *Edgar Allen Poe Vol. II* Chapter on—*Nathaniel Hawthorne.*

(ii) H G Wells has suggested that a story should be of no greater length than enables it to be read in some twenty minutes—*A. C Ward—Foundations of English Prose.*, pp 122.

उसका अपना रूप निरूपित करता है। इस प्रकार कहानी के विषय में सबके दृष्टिकोणों में किसी न किसी प्रकार की एकांगिता दिखाई पड़ती है। इसके कारण सत्यासत्य निरूपण में बड़ी बाधा उठ खड़ी होती है। यदि निष्पक्ष होकर अनेकानेक कहानियों के आधार पर उनकी प्रकृति का विचार किया जाय और उसकी मूलभूत भेदकता का सामने रखा जाय तो केवल दो आवश्यक विधायक गुणधर्म ऐसे दिखाई पड़ेंगे जिनके आधार पर कोई भी विचारशील समीक्षक कहानी को अन्य रचना-प्रकारों से सर्वथा पृथक कर दे सकता है और उसमें भ्रम के लिए कोई स्थान न दिखाई पड़ेगा—

( १ ) विषय का एकत्व अथवा मूलभाव की अनन्यता।

( २ ) प्रभाव-समष्टि अथवा प्रभावान्विति।

कहानी में सबसे ज्यादा महत्त्व की वस्तु विषय का एकत्व या विषयगत एकदेशीयता है। यह एकत्व किसी भी रूप का हो सकता है। भाव विचार घटना चरित्र किसी भी रूप में क्यों न हो लेखक का ध्यान किसी एक विषय पर केंद्रित रहता है। किसी व्यक्ति के चरित्र की कोई एक भंगिमा कोई एक वृत्ति यदि कहानीकार को दिखाई पड़ गई तो उसी को लेकर वह कहानी का स्वरूप संगठित कर सकता है। कहीं-कहीं किसी घटना का ऐसा स्वरूप दिखलाई पड़ सकता है जो भावुक के हृदय में अपना घर कर ले। किसी स्थान विशेष का वातावरण ऐसा हो सकता है जिसके भीतर किसी प्रकार की सजीवता उत्पन्न कर उसी से वह आत्मकथन कर ले अथवा बोल उठे। इसी तरह जीवन के विस्तार में न जाने कितनी समस्याएँ और परिस्थितियाँ आती हैं, जिनसे नाना प्रकार के सत्य और सिद्धांत निकाले जा सकते हैं। किसी व्यक्ति, स्थान विषय में यदि चित्त को रंजित कर देने की अथवा मस्तिष्क को चकित कर देने की कुछ भी शक्ति दिखाई पड़ती है तो कहानीकार के लिए पर्याप्त मसाला एकत्र हो जाता है। किसी

मूलभाव

कुछ लोग उपन्यास की तुलना में इसे खंडकाव्य कहने लगते हैं या जीवन का आंशिक उद्घाटन मानते हैं। उपन्यास की तुलना में इसके स्वरूप-निर्धारण का परिणाम यह होता है कि विभिन्न लेखक निराधार निष्कर्षों पर पहुँचते हैं। यहाँ तक कि कुछ लोगों को यह आशंका होने लगती है कि कहानियों की प्रखर प्रगति का यह भी प्रभाव हो सकता है कि उपन्यासों के रचना-प्रसार में बाधा पड़े और कालांतर में उपन्यास लिखे ही न जायें। वस्तुतः उपन्यास की तुलना में कहानी की बातचीत अथवा उन दोनों की तारतमिक समीक्षा स्वयं में गलत है। जहाँ तक इन दोनों रचना प्रकारों का संबंध है उनमें तत्त्वगत अंतर है। दोनों रचनाओं की आधार-शिलाएँ भिन्न भिन्न हैं। दोनों के क्षेत्र और दोनों की उपादेयता पृथक्-पृथक् है। दोनों के स्वरूप-संघटन का विधान भी आपस में मेल नहीं खाता। यदि उनकी रचनात्मक प्रकृति का तात्त्विक विचार किया जाय तो दोनों में स्पष्ट मौलिक विरोध दिखाई पड़ेगा।

ऐसी स्थिति में कहानी के प्रसार से उपन्यास को अथवा उपन्यास के प्रसार से कहानी को कोई क्षति पहुँचेगी ऐसी कोई स्थिति दिखाई नहीं पड़ती।

**मूल भिन्नता**

कहानी के लक्षण और परिभाषा के विषय में भिन्न-भिन्न रचना-विचारकों और समीक्षकों का कहना अलग-अलग है। कोई इसके विषय को लेकर कुछ कहने लगता है, कोई उसके विस्तार-नियंत्रण पर ही जोर देने लगता है, कोई उपन्यास की तुलना में ही

---

half an hour to one or two hours in its perusal—The works of *Edgar Allen Poe Vol. IV* Chapter on—*Nathaniel Hawthorne*

(II) H. G. Wells has suggested that a story should be of no greater length than enables it to be read in some twenty minutes—*A. C. Ward—Foundations of English Prose*, *pp* 122.

उसका अपनापन निरूपित करता है। इस प्रकार कहानी के विषय में सबके दृष्टिकोणों में किसी न किसी प्रकार की एकाँगिता दिखाई पड़ती है। इसके कारण सत्यासत्य निरूपण में बड़ी बाधा उठ खड़ी होती है। यदि निर्भ्रांत होकर अनेकानेक कहानियों के आधार पर उनकी प्रकृति का विचार किया जाय और उसकी मूलभूत भेदकता को सामने रखा जाय तो केवल दो आवश्यक विधायक गुणधर्म ऐसे दिखाई पड़ेंगे जिनके आधार पर कोई भी विचारशील समीक्षक कहानी को अन्य रचना-प्रकारों से सर्वथा पृथक कर दे सकता है और उसभ्रम के लिए कोई स्थान न दिखाई पड़ेगा—

( १ ) विषय का एकत्व अथवा मूलभाव की अनन्यता।

( २ ) प्रभाव-समष्टि अथवा प्रभावान्विति।

मूलभाव

कहानी में सबसे ज्यादा महत्त्व की वस्तु विषय का एकत्व या विषयगत एकदेशीयता है। यह एकत्व किसी भी अंश का हो सकता है। भाव विचार घटना चरित्र किसी भी क्षेत्र में क्यों न हो लेखक का ध्यान किसी एक विषय पर केंद्रित रहता है। किसी व्यक्ति के चरित्र की कोई एक भंगिमा कोई एक वृत्ति यदि कहानीकार को दिखाई पड़ गई तो उसी को लेकर वह कहानी का स्वरूप संघटित कर सकता है। कहीं-कहीं किसी घटना का ऐसा स्वरूप दिखलाई पड़ सकता है, जो भावुक के हृदय में अपना घर कर ले। किसी स्थान विशेष का वातावरण ऐसा हो सकता है जिसके भीतर किसी प्रकार की सजीवता उत्पन्न कर देने से वह प्राणधारण कर ले अथवा बोल उठे। इसी तरह जीवन के विस्तार में न जाने कितनी समस्याएं और परिस्थितियाँ आती हैं जिनसे नाना प्रकार के सत्य और सिद्धांत निकाले जा सकते हैं। किसी व्यक्ति स्थान विषय में यदि चित्त को स्पंदित कर देने की अथवा मस्तिष्क को मथित कर देने की कुछ भी शक्ति दिखाई पड़ती है तो कहानीकार के लिए पर्याप्त मसाला एकत्र हो जाता है। किसी

एक विषय तथ्य, अनुभूति और प्रभाव के विषय में कलाकार की ऐकांतिक निष्ठा ही कहानी को सजीवता प्रदान करती है। संपूर्ण कहानी के अन्य सभी तत्व कथानक संवाद चारित्र्य देशकाल इत्यादि जो कुछ भी उसमें रहेगा वह सब साधन रूप में रहेगा। साध्य रूप में केवल एक ही प्रतिपाद्य होगा वही संपूर्ण रचना का केंद्रबिंदु होगा। इस आधार पर कहानीकार से पूछा जा सकता है कि उसकी रचना का केंद्रबिंदु क्या है ? साथ ही अध्येता और पाठक से प्रश्न किया जा सकता है कि किसी कहानी का क्या मूलभाव है ? यदि इन प्रश्नों के उत्तर में कोई एक के स्थान पर दो बातों का उल्लेख करे तो समझ लेना चाहिए कि कहानी में दोष है अथवा इस विषय की रचना-प्रक्रिया का उसे बोध नहीं है।

कहानी में यों तो यथास्थान विभिन्न तत्व सन्निविष्ट रहते हैं परंतु उनकी संयुक्त गति किसी एक ही इष्ट के स्थापन निर्माण में लगी रहती है। यदि भाव की व्यंजना ही इष्ट है तो पात्र उसी प्रकार के भाव में डूबा दिखाई पड़ेगा अथवा उसका समस्त चारित्र्य उसी भाव को जगाता मिलेगा। उस भाव की सिद्धि के लिए, पात्र के चरित्र की जो वृत्ति सबसे अधिक अनुकूल होगी उसकी गतिविधि का सामान्य परिचय देकर परिस्थितियों को लेखक इस प्रकार सजा देने की चेष्टा करेगा कि उस भाव का एक उद्दीप्त स्वरूप ही प्रेरणा का कारण बन जाय। सारा वातावरण उसी भाव विशेष की सजीवता को अंकित करने में लगा दिखाई पड़ेगा। संवाद भी ऐसे ही होंगे कि उसी के स्वरूप का बोध कराएँ अथवा उसी को अधिकाधिक स्फुरित करने में योग दें। पात्र उन उपादानों का योग लेकर या तो अपने आंतरिक चिंतन को प्रकट करेगा अथवा क्रिया के वेग से उस भाव की ओर बढ़ेगा। इस प्रकार पात्र की क्रियाशीलता वातावरण की सजावट उस भाव या वृत्ति को इस रूप में सामने उभाड़ कर रख देगा कि पाठक का हृदय झनझना उठे अथवा माधुर्य में पग उठे। सारी कहानी को पढ़कर उसके हृदय

पर उसी भाव की व्यापकता स्थापित हो जाय। अच्छी कहानी वही है जिसके अंत में आकर पाठक किसी विचार और भावना की लहरों में डूबता-उतराता दिखाई पड़े अथवा स्तंभित रहकर कुछ कल्पना और अनुमान में आविष्ट हो जाय।

**एकोन्मुखता**

कविता के ढंग में किसी प्रगीतात्मक रचना को पढ़ने पर पाठक की सारी प्राणमयी चेतना जैसे एकोन्मुख होकर प्रतिपाद्य की ऐकान्तिकता के रसास्वादन में डूब जाती है और उस कविता का सामूहिक प्रभाव पढ़नेवाले के ऊपर छा उठता है, अथवा जैसे घंटे की टंकाहट के उपरांत भी कुछ देर तक उसकी झंकृत लहरें कानों में एक सानुनासिक ध्वनि भरे रहती हैं अथवा जैसे बिजली की चमक का आवर्तन चित्त को थोड़ी देर के लिए बाँध देता है उसी प्रकार किसी कहानी का 'मूलभाव' भी कुछ देर के लिए हमको अपने में डुबा लेता है। यदि कहानी में चरित्र की किसी वृत्ति विशेष का स्पष्ट स्वरूप ही चित्त को सबसे अधिक द्रवित करता है तो फिर कोई ऐसी दूसरी ज्ञातव्य बात कहानी में नहीं प्रवेश पा सकती जो उस द्रवता को किसी रूप में भी प्रभावित करे। तात्पर्य कहने का यह है कि कहानी हमारे संपूर्ण ऊर्मियों को हमारी संपूर्ण चेतना को और साथ ही हमारी संपूर्ण बौद्धिकता को पूर्णतया एकोन्मुख बना देती है। जब तक यह स्थिति नहीं आती तब तक कहानी का लक्ष्य सिद्ध नहीं समझना चाहिए। यह नहीं हो सकता कि एक ही रचना में हमारा ध्यान चरित्र की ओर भी जाए घटना की ओर भी उन्मुख हो और देशकाल के चित्रण की ओर भी खिंचे। रचना के इस प्रकार में विषय की अनेकता को सर्वथा व्यर्थ मानना चाहिए।

किसी एक ही विषय की ऐकान्तिक स्थापना को कहानी की मूल वृत्ति मान लेने पर यह स्पष्ट हो जाता है कि वे सब सिद्धांत गलत हैं जिनके अनुसार कहानी वह मानी जाती है जो एक ही बैठक में पढ़ी जाए अथवा जिसके पढ़ने में थोड़ा सा समय लगे। ऐसी भी कहानियाँ

लिखी जाती है, और उनमें कहानी तत्त्व रहता है जिसका विस्तार पचासों पृष्ठों तक चला जाता है जैसे 'प्रेमचंद' की कहानी 'दो सखियाँ' अथवा 'प्रसाद' की 'आँधी' अथवा शरत बाबू की बहुत सी कहानियाँ हैं। इन कहानियों में विस्तार-भार कुछ भी हो लेकिन मूलभाव सदैव एक ही दिखाई पड़ेगा। वहाँ सारा विस्तार भार केंद्रित मिलता है किसी एक ही प्रतिपाद्य पर। इसी तरह छोटे उपन्यास भी हो सकते हैं, जैसे जैनेंद्रकुमार का 'त्यागपत्र' अथवा शरत बाबू के छोटे छोटे 'अरक्षणीया' आदि अनेक उपन्यास। ये काया में छोटे होकर भी उपन्यास ही रहेंगे कहानी नहीं हो सकते क्योंकि इनका प्रतिपाद्य एक नहीं है।

विस्तार

संक्षेपरूप में निष्कर्ष यही है कि प्रसार-विस्तार को अथवा कुछ लघु काल में ही पढ़ी जानेवाली विशेषता को कहानी का पार्थक्य विधायक धर्म नहीं कहा जा सकता। इसी तर्क पर कहा जा सकता है कि अनेक प्रभावों की समष्टि वहन करनेवाले दो रचना के प्रकार हैं—नाटक और उपन्यास—वे मूलतः कहानी से पृथक् हैं। उपन्यास और नाटक की तरह कहानी में न तो आधिकारिक कथा के साथ अन्य कोई प्रासंगिक कथा आ सकती है और न उसमें चरित्र का विकासक्रम झलकाया जा सकता है। इस विषय में अनेक उपलक्षणों से सम्बद्ध हुए भी हडसन[1] का निर्णायक कथन ही सर्वमान्य और निर्विवाद

---

१ "A short story must contain one and only one informing idea and that the idea must be worked out to its logical conclusion with absolute singleness of aim and directness of method."

W. H. Hudson,—*An Introduction to the Study of Literature Second Edition, pp. 454*

मालूम पड़ता है। प्रेमचंद[1] जी ने भी अन्य अनेक उपलक्षण संबंधी विशेषताओं का उल्लेख करते हुए अपने ढंग से कहानी के इस भेदक तत्त्व को स्वीकार किया है।

**प्रभावान्विति**

प्रारंभ में कहानी की जिन दो भेदक विशेषताओं का उल्लेख किया गया है—विषय का एकत्व और प्रभावान्विति उन दोनों में साधन-साध्य संबंध है। प्रथम साधन है और द्वितीय साध्य। विषय का एकत्व जिस समय एकोन्मुख होकर बुद्धि और हृदय को समन्वित करता हुआ सहृदय को रसमयी तन्मयता में डुबा देता है, उस समय की प्रभावान्विति का सौंदर्य सम्मुख हो उठता है। इसलिए कहा जा सकता है कि कृतिकार विषय को इस क्रम से उपस्थित करता है कि अंत तक आते आते स्थान-स्थान पर उत्पन्न होनेवाले विभिन्न प्रभाव इस प्रकार सिमिटते और एक दूसरे से संपृक्त होते चले जाते हैं कि उनका एक सम्मिलित प्रभावव्यूह तैयार हो जाता है। समाप्तिस्थल पर आकर इन प्रभावों की एक समष्टि बन जाती है और वे सभी आकर एक स्थल पर अन्वित हो उठते हैं। इसी को प्रभावों की अन्विति या समष्टि माननी चाहिए और यही कहानी की सबसे बड़ी विभूति होती है। अंगरेजी के किसी लेखक ने इसी को प्रभावान्विति[2] कहा है और किसी लेखक ने समष्टिप्रभाव।[3]

---

1 संक्षिप्त रूप से गल्प एक कविता है, जिसमें जीवन के किसी एक अंग या किसी एक मनोभाव को प्रदर्शित करना ही लेखक का उद्देश्य होता है।

—प्रेमचंद : गल्प-समुच्चय, द्वितीय संस्करण, पृ० १।

2. *Unity of Impression : Brander Matthews—The Philosophy of Short Story* —"A true short-story differs from the novel chiefly in its essential—Unity of Impression—in a far more exact and precise use the word short story has a unity which a novel cannot have it." *Encyclopaedia Britannica Vol XX pp. 580*

3. *Effect of Totality*

इस पंक्ति को ठीक से समझने-समझाने के लिए यों एक उदाहरण आवश्यक है—एक दुष्ट व्यक्ति किसी निरपराध को एक थप्पड़ मार देता है। देखनेवाला जब मार खानेवाले का कोई अपराध नहीं देखता तब वह अच्छी तरह समझ लेता है कि उस दुष्ट व्यक्ति ने केवल उद्दंडता और क्रूरता के कारण ही उसको मारा है। इस पर द्रष्टा उस दुष्ट आदमी को कुछ गिरा हुआ व्यक्ति मानता है। इस स्थान पर देखनेवाले के चित्त पर यह प्रथम प्रभाव अपनी छाप छोड़ता है। कुछ दूर चलकर, अथवा कुछ समय के बाद वही दुष्ट यदि किसी जर्जर और दुखी वृद्धा को पीटता दिखाई पड़ता है तो उस समय उसी द्रष्टा को उस पर बड़ा कोप उत्पन्न होता है। यह कोप की उत्पत्ति द्रष्टा के चित्त पर पड़नेवाले दूसरे प्रभाव का परिणाम है। कालांतर में वही दुष्ट व्यक्ति यदि पुनः किसी गरीब परिवार को बिल्कुल नष्ट कर डालने पर उतारू दिखाई पड़ता है तब वही पुराना दर्शक इस सीमा पर आकर उस दुष्ट के भयंकर अत्याचार से कुपित और क्षुब्ध होकर यदि डंडा लेकर दौड़ पड़े—उसे मारने के लिए—तो उसके इस क्रियावेग के मूल में प्रभावाभिव्यक्ति काम करती समझी जायगी। पहली बार उस दुष्ट के आचरण से द्रष्टा के चित्त पर जो छाप पड़ी थी वह सामान्यतः हल्की थी। दूसरी बार पहली छाप की जो आवृत्ति हुई उसमें दूसरी बार की छाप के गर्भ में पहली बार की छाप सिमटी वर्तमान मानी जायगी। इसी तरह तीसरी बार की नर-पिशाचिता देखकर द्रष्टा के चित्त पर जो छाप पड़ती है और जिससे प्रेरित होकर उसका क्षोभ सक्रिय हो उठता है उसके गर्भ में क्रम से पहली दोनों छापें अंतर्भुक्त माननी चाहिए। इसी से चित्त में क्षोभ और तज्जनित क्रिया-प्रेरकता उत्पन्न हुई समझी जायगी। यहाँ तक पहुँचने पर पहले के सब प्रभाव एक में अन्वित मिलेंगे।

इसी प्रकार का एक दूसरा उदाहरण लिया जा सकता है। किसी देशभक्त को देश के लिए कष्ट उठाते यातनाएँ सहते देखकर हमारे

चित्त में उसके प्रति आदर उत्पन्न होगा। आगे चलकर यदि उसी व्यक्ति को देश के लिए अपना सारा राजपाट उत्सर्ग करते हम देखेंगे तो विस्मय विमुग्ध हो उठेंगे। इस प्रकार विस्मय-विमुग्ध होने में अवश्य ही पहलेवाला आदर भाव उसमें सन्निविष्ट रहेगा। आगे चलकर यदि वह देशभक्त देश की आन पर अपना बलिदान करता दिखाई पड़े तो उसमें देवत्व का आभास पाकर हम गद्गद चित्त होकर उसकी चरणधूल यदि बटोरने लगें तो हमारी इस क्रिया में पूर्व के सब प्रभाव अन्वित समझने चाहिए। संक्षेप में कहा जा सकता है कि पूर्व के हल्के अथवा गहरे प्रभाव यदि एकत्र होते जायें तो प्रभावों की एक ऐसी सामूहिकता तैयार होगी जिससे हृदय में तीव्र संवेदनशीलता भर उठेगी। वस्तुतः यदि देखा जाय तो कहानी में इसी प्रकार के प्रभाव-समष्टि की आकांक्षा रहती है।

एकोन्मुख प्रभावान्विति तरल चित्त को इस प्रकार आविद्ध करती है जैसे सुई की नोक। यदि किसी कोमल आधार पर सुई को रखकर सेर भर का वजन उस पर पटक दिया जाय तो जो फल दिखाई पड़ेगा वह वैसा नहीं होगा जैसा कि सेर भर की वजन की कोई चौड़ी चीज पटक देने से हो सकता है। किसी नुकीली चीज को धँसाने में जैसी सफलता मिल सकती है वैसी अन्य किसी मोथी चीज को धँसाने में नहीं मिल सकती। उक्त प्रभावान्विति नुकीली से भी नुकीली चीज की तरह हृदय को आविद्ध कर देती है। इसीलिए कुशल समीक्षक समझने की चेष्टा करता है कि किस कहानी में कितनी चुभन (Punch) है। यह चुभन या संवेदन प्रभावान्विति के माध्यम से प्रतिफलित होती है। इसलिए कहानी का परम साध्य तत्त्व समष्टिप्रभाव अथवा प्रभावान्विति ही होती है।

इस प्रकार कहानी के पार्थक्य-विधायक उक्त दोनों गुणधर्मों का निरूपण हो जाने पर आकांक्षा रह जाती है, एक ऐसी व्यापक परिभाषा

बनाने की जिसके भीतर कहानी की सम्पूर्ण विशेषताएँ भरी मिलें। इस विषय में पहली बात तो यह है कि कहानी गद्य-रचना का एक भेद

**परिभाषा**

विशेष है। सामान्यतः उसे लघुप्रसारगामी होना चाहिए। उसमें मूलतः किसी एक ही प्रतिपाद्य का अभिनिवेश हो सकता है। विकास क्रम के अनुसार प्रभाव की एक उत्कर्षोन्मुखी समष्टि उत्पन्न होनी चाहिए। प्रभावाभिव्यक्ति से अनुप्राणित होकर संवेदनशीलता का रूप स्फुटित होना चाहिए। यदि इन सब बातों का एक साथ विचार किया जाय तो कहा जा सकता है कि कहानी गद्य रचना का कला-संयुक्त वह स्वरूप है जिसमें सामान्यतः लघु विस्तार के साथ किसी एक ही विषय अथवा तथ्य का उत्कृष्ट संवेदन इस प्रकार किया गया हो कि वह अपने में संपूर्ण हो और उसके विभिन्न तत्त्व एकोन्मुख होकर प्रभावाभिव्यक्ति में पूर्ण योग देते हों।

**कहानी और उपन्यास**

कहानी और उपन्यास की भिन्नता एक उदाहरण के द्वारा सरलता से समझाई जा सकती है। यदि बंद दरवाजे के भीतर से एक छोटे से छिद्र के सहारे, बाहर के किसी उपवन में देखा जाय तो गुलाबों का एक राजा अपनी हरी-हरी डाल पर मस्ती से झूमता दिखाई पड़ेगा। वह अपनी मृदु-लता और कोमल रमणीयता में परिपूर्ण खिला मिलेगा। इसके उपरांत यदि दरवाजा पूरा खोल दिया जाय तो विशाल उपवन का मनोहर दृश्य सामने झूम पड़ेगा। अवश्य ही उस उपवन के व्यापक प्रसार में वह गुलाब भी एक तरफ दिखाई पड़ेगा। इस उदाहरण में छिद्र के माध्यम से दिखाई पड़नेवाला गुलाब कहानी के रूप में कहा जायगा और उपवन की विस्तृत सामूहिकता उपन्यास की प्रतिनिधि मानी जायगी। दोनों ही अपने दो रूपों में सम्पूर्ण हैं। इस उदाहरण के आधार पर यह मान्यता उठाई जा सकती है कि उसमें सादृश्य तो कुछ उसी प्रकार का है जैसे खंड-काव्य और महाकाव्य का संबंध अथवा जीवन के एक अंश के साथ संपूर्ण आयु का विस्तार, पर इस प्रकार की शंका के लिए वस्तुतः कोई स्थान नहीं है। खंड जीवन को देख लेने के बाद आगे की बात जानने की आकांक्षा उठती है। खंडकाव्य के किसी

कथानक को जान लेने पर भी उसके नायक के और अधिक व्यापक स्वरूप को समझने की इच्छा होती है। पर उदाहरण का गुलाब अपने में सर्वथा पूर्ण था। छिद्र में से जब उसके दर्शन हुए, तब उसके स्वरूप-बोध सौंदर्य और उत्फुल्लता को समझने में और किसी प्रकार की आकांक्षा नहीं रह गई थी। इसलिए वह अपने में सर्वथा पूर्ण और स्पष्ट है। इस बात की आकांक्षा नहीं थी कि वह व्यापक उपवन के वृक्ष के बीच में रहे तभी उसकी सुन्दरता और उत्फुल्लता ठीक से समझी जा सकती है। इसी तरह कहानी में जो विषय का एकत्व मिलता है वह अपने में ऐसी समग्रता भरे रहता है कि एक विशेष प्रकार का संवेदन उत्पन्न करने में सफल होता है और उसके पूर्वापर को जानने का कोई आग्रह उपस्थित नहीं होता।

अब इस प्रसंग में उपवन के सामूहिक दृश्य का विचार करने से यह प्रकट होगा कि उसमें हमारे चित्त को आह्लादित करनेवाले हमारी दृष्टि को उलझानेवाले अन्य अनेक रमणीय और आकर्षक स्थल और विषय हो सकते हैं। किसी ओर सुमनों से लदी हुई मालती की लता झूमती दिखाई पड़ेगी किसी ओर भिन्न-भिन्न रंग और आकार प्रकार वाले गुलदाउदी के गमले सजाए मिलेंगे किसी ओर जलाशय की हरीतिमा में विहार करनेवाले कमल और हंस सामने आएँगे। इस प्रकार उस उपवन के विस्तार में विषय की विविधता भरी मिलेगी। अब यदि अलंकार शैली से पृथक होकर वस्तुस्थिति का यथार्थ विचार *किया जाय तो थोड़े में* कहा जा सकता है कि कहानी में जो विषय का एकत्व प्रतिपाद्य होता है, उससे सर्वथा पृथक् उपन्यास में विषय का वैविध्य लक्ष्य होता है। एक में केंद्र का एक ही बिंदु रहता है, और दूसरे में अनेकानेक आलोक पुंज किसी क्रम विशेष से सजे-सजाए सामने आएँगे।

चंद्रधर शर्मा गुलेरी की अति प्रसिद्ध कहानी 'उसने *कहा था*' में यदि हम देखें तो लहनासिंह की उदात्त अनुराग-भावना अंत में

ऐसी उत्सर्गमयी दिखाई पड़ती है कि मनुष्य में देवत्व का विकास देख कर हम गद्गद् हो उठते हैं। सारी कहानी में केवल यही एक मूल बात है, जिसमें पूर्व के सारे प्रसार प्रभाव पाकर अन्वित हो उठे हैं। लहनासिंह की अनुराग-वृत्ति का प्रभाव ऐसा खिला दिखाई पड़ता है कि पाठक की दृष्टि उसी पर जमी रह जाती है। वह उसी की सुंदरता में डूब जाता है। सात्विक प्रेम की प्रेरणा से उद्भूत और लहनासिंह के चरित्र सौंदर्य से संवलित होकर जो उत्सर्ग की महिमा अंत में मुखरित हुई है वही कहानी का यथार्थ प्रतिपाद्य और मूलभाव है।

इसी क्रम से चलकर यदि हम प्रेमचंद के 'गोदान' में देखें तो बात कुछ दूसरी ही दिखाई पड़ेगी। वहाँ एक ओर हम कुछ समय के लिए नगर में रहकर नागरिकों की सामान्य गतिविधि और क्रिया-कलापों को देखते हैं भिन्न-भिन्न प्रकार की उनकी मनोवृत्तियों का अध्ययन करते हैं परिणाम रूप में किसी पात्र की कठिन समस्याओं का हमारे ऊपर प्रभाव पड़ता है किसी का चरित्र हमें प्रिय मालूम पड़ता है और किसी के सार्वभौमिक आदर्श से हमारी बुद्धि चकित हो उठती है। इस प्रकार एक ही क्षेत्र के अनेक विषयों को लक्ष्य बनाये हम बहुत दूर तक प्रभाव बटोरते चले जाते हैं। इसके उपरांत यदि कहीं ग्रामीण वातावरण में पहुँच जाते हैं तो किसी जंगली लड़की की निःस्वार्थ सेवा विस्मय-विमुग्ध कर देती है। दूसरी ओर धनिया के कर्कश स्वभाव के भीतर कोमल वात्सल्य को पाकर उसकी ओर आश्चर्य से देखने लगते हैं। अपने जीवन की नित्य नई कठिनाइयों से युद्ध करते हुए कुटुंब-वत्सल धर्म और समाजभीरु होरी को जब हम देखते हैं तो उसके लिए हमारे भीतर तीव्र अनुकंपा का भाव उत्पन्न होता है। साथ ही ग्रामीण वातावरण की सजीवता भी हमें अपनी ओर खींच लेती है।

इस प्रकार 'गोदान' में एक ही पाठक पर अनेक विषयों का अनेक रूप में प्रभाव पड़ता दिखाई पड़ता है और समूचे उपन्यास में

विषय का नानात्व ही उसके ध्यान देने की वस्तु बन जाती है। एक ही रचना में अनेक प्रकार के रंगीन चित्र विविध भावनाएँ और अनेकमुखी वृत्तियाँ अपना-अपना काम करती हुई दिखाई पड़ती है। यही विषय का वैविध्य और जीवन की अनेकरूपता आधिकारिक कथा के साथ विभिन्न अवान्तर और प्रासंगिक कथाएँ और चरित्र के विकासक्रम का नया प्रसार उपन्यास का लक्ष्य होता है। इसकी तुलना में कहानी बहुत छोटी और परिमित दौड़ की रचना मालूम पड़ती है। उसमें न तो कथा का स्वच्छंद प्रसार चल सकता है न चरित्र के उतार चढ़ाव का पूरा ब्यौरा मिल सकता है न वातावरण के विविध पक्षों का ही स्वरूप सामने लाया जा सकता है और न देशकाल का व्यापक विवरण ही उपस्थित होता है। अपने पक्ष की व्यापकता के कारण उपन्यास का साहित्यिक रचनाओं में बड़ा ही महत्वपूर्ण स्थान होता है। 'गोदान' की तरह यदि कोई उपन्यास सामने आ जाय तो किसी देश जाति और संस्कृति का पूरा विवरणात्मक परिचय मिल जा सकता है। इस प्रकार की कोई बात किसी एक कहानी में संभव नहीं हो सकती।

थोड़े में यदि कहानी और उपन्यास का तारतम्य निरूपित करना ही अभीष्ट हो तो कहा जा सकता है कि कहानी यदि अपने एकोन्मुख समष्टि-प्रभाव के माध्यम से हमारे चित्त को पूर्णतया झंकृत और आंदोलित करके हमें अनुमान कल्पना और जिज्ञासा के उन्मुक्त द्वार पर ला खड़ा करती है तो उपन्यास जीवन के विविध क्षेत्रों की झाँकी देकर सारे रहस्यों और वस्तुस्थितियों से परिचित कराकर हमारे भीतर एक पूर्णताविधायक संतुष्टि उत्पन्न कर देता है। आगे किसका क्या *होगा* इसके विषय में किसी प्रकार की जिज्ञासा अथवा कुतूहल पाठक के मन में नहीं रह जाता। हम अच्छी तरह जान लेते हैं कि कौन कहाँ से चला और कहाँ पहुँचा है, अथवा किसी चढ़ाव का उतार क्या है? अथवा किसी समस्या का समाधान क्या हो सकता है? किसी प्रश्न का उत्तर कैसा बन पड़ा है? सारांश यह है कि

उपन्यासकार अपने पाठक से किसी प्रकार की आकांक्षा-भावना नहीं करता। जो कुछ ज्ञातव्य है उसे वह स्वयं इस प्रकार उपस्थित कर देता है कि पाठक को अपनी ओर से कल्पना और अनुमान करने को कुछ बचता ही नहीं। इसके ठीक विरुद्ध कहानीकार अपनी ओर से तो देने को देता कम है पर पाठक से प्राप्त करना चाहता है बहुत अधिक। वह थोड़ी दूर पाठकों के साथ दौड़कर चलता है, और दौड़ की गति के तीव्रतम होते ही अपने स्वयं रुक जाता है और पाठक दौड़ता असीम तक चला जाता है। उपन्यास में पाठक का ध्यान पीछे की ओर जाता है, वह पीछे मुड़कर देख लेता है कि कहाँ क्या-क्या और कैसा देखा जा चुका है और वह समझ लेता है कि उसके सामने सम्पूर्ण ज्ञातव्य स्पष्ट है। वह जो कुछ चाहता था सब पा गया है। उसके मस्तिष्क में सब कुछ उपस्थित रहता है। कहानीकार के साथ स्थिति भिन्न होती है, वह अपने पाठक की बुद्धि को कहानी के भीतर से उछाल देता है—स्वच्छन्द खुले मैदान में। वह कथा की यथार्थ वस्तु भूमि में से उचकाकर उसे अनुमान की हवा में छोड़ देता है। इस प्रकार भी कहानी और उपन्यास में तात्त्विक अंतर है।

यह प्रायः देखा गया है कि जिन लोगों ने कहानियाँ लिखी हैं, उन्होंने उपन्यास भी लिखे हैं। इस तरह जिन लोगों ने उपन्यास लिखे हैं, उन लोगों ने कहानियाँ भी लिखी हैं। प्रेमचंद ने यदि तीन-चार सौ कहानियाँ लिखीं तो एक दर्जन उपन्यास भी लिखे हैं। 'प्रसाद' जी ने कहानियाँ भी लिखीं और उपन्यास भी। इसी तरह वृन्दावनलाल ने कहानियाँ भी लिखी हैं और उपन्यास भी। इस प्रकार के लेखकों में एक बात का विचार स्पष्ट रूप से हो ही सकता है और उसे अवश्य करना चाहिए कि मूलतः इनमें कौन कहानी-लेखक है और कौन उपन्यास-लेखक। यदि लेखक की प्रवृत्ति कथानक को बड़ा करने की ओर दिखाई पड़ती हो अथवा कहानी के भीतर अन्य कोई कहानी भरने की आकांक्षा दिखाई पड़ती हो अथवा देशकाल की कथा को व्यापक भूमि पर उपस्थित करने की ओर उसकी अभिरुचि

दिखाई पड़े तो समझना चाहिए कि उसकी मौलिक वृत्ति अथवा रुझान उपन्यास की ओर है। उदाहरण के रूप में यह विशेषता देखनी हो तो 'अज्ञेय' की कहानियों में देखी जा सकती है। कथानक के भीतर कथानक रखने की प्रवृत्ति उनमें दिखाई पड़ती है यह 'जयदोल' शीर्षक कहानी से स्पष्ट है। इस प्रकार एक कथानक की आधारभूमि पर दूसरे कथानक की अवतारणा यह सूचित करती है कि कथानक की व्यापकता की ओर लेखक का विशेष आग्रह है। यह स्थिति उनको मूलतः उपन्यासकार घोषित करती है।

कथानक के साथ-साथ यही बात और लेखों में भी कही जा सकती है। जिस लेखक में चरित्र के उतार-चढ़ाव दिखाने की ओर बढ़ने की बात दिखाई पड़े अथवा एक ही पात्र की कारण-संबंधी विविध भंगिमाओं की ओर उसका ध्यान यदि आकृष्ट होता दिखे अथवा देशकाल के संबंध में अधिक तन्मयता के साथ वह विस्तृत विवरण देता दिखाई पड़ता हो तो समझना चाहिए कि उसकी कहानी रचना कुछ शिथिल सी हो जायगी। यह स्थिति उपन्यास में तो ठीक होगी पर कहानी में नहीं। इसीलिए कहा जा सकता है कि ऐसे लेखक को चाहिए कि उपन्यास को अपना विषय बनाए। कहानी में तो यह आवश्यक होगा कि इधर-उधर से हटाकर बात को ऐसे ढंग से उपस्थित किया जाय कि सब कुछ एक ही स्थल पर केन्द्रित होता मालूम पड़े। यदि किसी लेखक में बात को बहुत ठोस बनाकर कहने की प्रवृत्ति मिलती है अथवा उसमें कथानक कम और चरित्र का उभार अधिक दिखाई पड़े अथवा अनुमान और कल्पना लगाने की प्रवृत्ति अधिक दिखाई दे तो समझना चाहिए कि उसमें कहानी लिखने की प्रतिभा है। चतुर से चतुर संपादक और सुधारक भी उसकी रचना में से कुछ निकाल सकने में असमर्थ हो जाय—इतना साभिप्राय कसा हुआ विषय का एकत्व कहानी में होना चाहिए। ऐसी बात उपन्यास में आवश्यक नहीं मानी जा सकती। वहाँ तो विस्तार-परिचय ही मूल ध्येय रहता है और विस्तार-विवरण को अवश्य ही कुछ काट-छाँट

कर छोटा किया जा सकता है। इस प्रकार जो वस्तु काट-छाँट कर छोटी की जाने पर भी अपने विषय की संगति को अक्षुण्ण बनाए रखे उसे उपन्यास कहना चाहिए, कहानी नहीं।[1]

**कहानी और नाटक**

नाटक के साथ यदि कहानी की तुलना की जाय तो दो बातें स्पष्ट दिखाई पड़ेंगी—(१) विषय के एकत्व के विचार से कहानी और नाटक की प्रकृति भिन्न है। (२) प्रभावान्विति के आधार पर दोनों रचनाएँ एक वर्ग की हैं। इस प्रकार एक बात में समानता और दूसरे में भिन्नता मिलेगी। किसी एक नाटक और किसी एक कहानी की प्रवृत्तियों का यदि विश्लेषणात्मक ढंग से विचार किया जाय तो यह बात स्पष्ट हो जायगी।

'प्रसाद' के 'चन्द्रगुप्त' नाटक में विषय का वैविध्य तो स्पष्ट ही दिखाई पड़ता है। कहीं राजदरबार कहीं उद्यान-क्रीड़ा एक ओर गुरुकुल का वातावरण तो दूसरी ओर युद्ध का विशद वर्णन एक ओर प्रेम का मधुर संचार तो दूसरी ओर नीति-विषयक स्थूल-व्यौरा कहीं चरित्र विषयक बारीकियों की छानबीन तो कहीं क्रियाओं के वेग का चित्रण दिखाई पड़ता है। सभी दृश्य अपने-अपने ढंग से हमारे चित्त को या तो उद्विग्न करते हैं या तो प्रसन्न। सारांश कहने का यह है कि समूचे नाटक में अनेकानेक विषय ऐसे हैं जो अपने में महत्वपूर्ण और आकर्षक हैं। अवश्य ही ये सब एक व्यापक और एकत्वविधायक भाव में आकर केन्द्रित होते हैं और प्रभावान्विति उत्पन्न करते हैं। यह व्यापक और केन्द्रीय भाव एक पात्र के जीवन का चरम साध्य है उसके जीवन का सत्य और उसके सम्पूर्ण कृतित्व का परिणाम है। उस पात्र की गतिविधि के द्वारा जिस सामूहिक भावदशा की ओर नाटक के सब तत्वों को मिला जुलाकर ले जाया गया है, वही नाटक में प्राप्त होनेवाली प्रभावान्विति का मन्तव्य मार्ग है।

---

1 *Barry Pain : The Short Story* pp 45-46

प्रथम बार जो चंद्रगुप्त हमारे सामने आता है, वह अपने अभिन्न मित्र के ऊपर तने हुए खड्ग के प्रतिकार में सन्नद्ध दिखाई पड़ता है। हम उसके इस निर्भीक क्रियावेग से अभिभूत हो उठते हैं। आगे चलकर वह अंधकारपूर्ण कारागृह में पड़े हुए अपने गुरु को जिस क्रियागत वीरता से छुड़ाता है, उससे हम आश्चर्यचकित हो जाते हैं। फिर तो वही चंद्रगुप्त निरंतर एक के बाद दूसरे ऐसे स्वरूपों और स्थितियों में हमारे सामने आता-जाता है कि हमारे चित्त पर पड़ी हुई प्रभाव की छापों को निरंतर अपने रंग से गहरा करता जाता है। नाटक के अंत में जाकर जिस समय हम उसे साम्राज्य-सिंहासन पर आरूढ़ होते देखते हैं, तो अपने पूर्व के संपूर्ण प्रभाव-परिणामों से आविष्ट होकर पूर्णतया एक विशेष प्रकार की भावदशा का अनुभव करते हैं। यही नाटक की रस-निष्पत्ति है और इसी को हम प्रभावान्विति कह सकते हैं।

इसी प्रकार की प्रभावान्विति कहानी में भी दिखाई पड़ती है प्रसाद की 'गुंडा' अथवा 'पुरस्कार' शीर्षक कहानी में अथवा गुलेरी जी की कहानी 'उसने कहा था' में अथवा प्रेमचंद की 'सुजान भगत' शीर्षक कहानी में इसका स्वरूप क्रमिक ढंग से अच्छी तरह दिखाया जा सकता है।

अंतिम कहानी 'सुजान भगत' में आरंभ से ही दिखाई पड़ता है कि सुजान के खेत में सोना बरसता है—यह उसके अत्यधिक परिश्रम और साधना का परिणाम है। यहीं पर हम उसके अध्यवसाय के कायल हो जाते हैं। फिर जब वह सारा कारबार अपने पुत्र भोला पर छोड़कर तीर्थ यात्रा का विचार करने लगता है तब हम उसकी किसान-सुलभ सात्विक आकांक्षा पर मुग्ध हो जाते हैं। जिस समय उसका पुत्र भोला भिक्षुक को अन्न देने में आनाकानी करता है तो सुजान को अपने घर में ही पराजित होते देखकर सहानुभूति से हम भर उठते हैं और इच्छा करने लगते हैं कि क्या अच्छा होता कि सुजान पुनः अपने खोए हुए अधिकार को प्राप्त करता और इस दुर्बुद्धि भोला को अपने आदरणीय पिता के सामने झुकना

पड़ता। आगे चलकर जो भाव ममत के हृदय में पैदा होती है और जिसके प्रभाव में वह भूतों की तरह पुनः परिश्रम में जुटा दिखाई पड़ता है और जिस भाव के कारण भोला एक बार पुनः नगण्य-सा प्रभावित होता है, उसके बिम्ब-प्रसार को देखकर हम विस्मय-विमुग्ध हो जाते हैं। यह मुख्यत्व पुत्र के सब प्रभावों को अपने में समाहित किए रहता है। सारी कहानी में एक पात्र ममत ही हमारा केंद्रबिंदु बना रहता है, उसमें अन्य कोई विषय ऐसा नहीं है जो हमारे चित्त को आकर्षित कर सके। अन्य पात्र—भोला आदि तो केवल उसकी भाव पर ध्यान बढ़ाने के निमित्त ही प्रयुक्त हुए हैं उनकी कोई स्वतंत्र सत्ता स्वीकार नहीं की जा सकती। इस तरह जहाँ एक ओर प्रभावों की समष्टि सिद्ध दिखाई पड़ती है, वहीं दूसरी ओर विषय की एकनिष्ठता भी पूर्ण हो उठी है।

अब यदि आधुनिक एकांकियों और कहानी की तात्त्विक विशेषताओं की ओर ध्यान दिया जाय तो ऐसा मालूम पड़ता है कि गद्य-रचना के इन दोनों प्रकारों में बहुत अधिक साम्य है। दोनों का लक्ष्य एक ही है—विषय का एकत्व और समष्टिप्रभाव। कहानी की तरह एकांकी में भी किसी एक विषय को लक्ष्य बनाकर बात इस क्रम से कही जाती है कि अंत म उसी मुख्य विषय का प्रभाव पाठक के ऊपर छा उठता है। ऐसा मालूम पड़ता है कि सारी रचना में प्रतिपादित होनेवाला प्रतिपाद्य मुख्यतया वही एक है। यह प्रतिपाद्य समाज का कोई अंग और पक्ष हो सकता है, अथवा कोई तथ्य और सिद्धांत पर ही व्यंग्य किया जा सकता है। इस प्रकार एकोन्मुखता एकांकी का मुख्य धर्म है। इस आधार पर वह अवश्य कहानी के अति समीप है।

कहानी और एकांकी

उदाहरण के लिए किसी भी लेखक की कोई भी रचना ली जा सकती है। जगदीशचंद्र माथुर की 'रीढ़ की हड्डी' अथवा उपेंद्रनाथ 'अश्क' की 'सूखी डाली' अथवा रामकुमार वर्मा की 'मर्यादा की वेदी

पर' रचना को लेकर उसका विश्लेषण किया जा सकता है। पहले में लेखक ने एक ही बात पर चोट की है। आज की सामाजिक वस्तु-स्थिति के भीतर विवाह के प्रसंग में प्रायः ऐसे ही लोग दिखाई पड़ते हैं जो मूलतः एकांगी होते हैं। केवल लड़की की त्रुटियों की नापतोल करते हैं और उसी में विविध प्रकार की जीवन-संबंधी संपूर्णतायें ढूँढते हैं। लड़के की यथार्थ वस्तुस्थिति की ओर कोई आँख उठाता ही नहीं। यह भी कोई देखने की चेष्टा नहीं करता कि उसमें भी कोई गुण है कि नहीं। 'शंकर' की तरह आज का समाज भी रीढ़ की हड्डी से विहीन है। पर आज की उच्चशिक्षित नारी कटिबद्ध दिखाई पड़ती है— बदला लेने के लिए। अब तक जैसे वह परखी जाती थी वैसे ही वह अब वर पक्ष की भी जाँच-पड़ताल करेगी और तब वर को या तो स्वीकार करेगी या अस्वीकार। हाँ-ना' का निर्णय उसी पर अवलंबित रहेगा। तभी बदला पूरा होगा। उस एकांकी में 'उमा' का यही एक मात्र लक्ष्य मालूम पड़ता है। यहाँ सब परिस्थितियाँ पात्र और क्रिया कलाप उसी लक्ष्य की ओर ऐकांतिक रूप से उन्मुख मिलते हैं।

दूसरे एकांकी में भारतीय कौटुम्बिक जीवन की इकाई के प्रति बड़ा आग्रह दिखाई पड़ता है। दादा मूलराज समस्त कुटुम्ब की इकाई पर पहरूवे मिलते हैं। वह पर पूर्ण रूप से अपना प्रभुत्व जमाए उस महान् वट की भाँति खड़े दिखाई पड़ते हैं जिसकी लंबी-लंबी शाखियाँ उनके आँगन में एक बड़े छाते की भाँति धरती को आच्छादित करती हुई, अगणित कोंपलों को अपने पत्तों में छिपाए, वर्षों से तूफानों और आँधियों का सामना किए जा रहा है। उनका सबसे छोटा लड़का तहसीलदार हो गया और उसकी बीवी बी० ए० पास है। अन्य स्त्रियों से उसका मेल न बैठने से घर का शांत वातावरण क्षुब्ध हो उठता है और वह असम्योग्य पर तत्पर हुई दिखाई पड़ती है। दादा मूलराज की उदार सहनशीलता और अनुभवपूर्ण कार्य-पटुता से एक झोंके से उठनेवाले विरोध का शमन हो जाता है।

इस एकांकी में चरित्र और कथानक के सामान्य यथार्थ रूप का ही ग्रहण मिलता है, जिसमें रूढ़िगत प्राचीनता के सौंदर्य से नूतन व्यक्तिवादी जीवन की दीप्ति अछूती दिखाई पड़ती है। द्वंद्व दादा और छोटी बहू में चलता है। दादा के शाश्वत उदार गांभीर्य में छोटी बहू की व्यक्तिवादी चंचलता तिरोहित हो जाती है। छोटी बहू ने देखा कि वह और उसका कौटुम्बिक जीवन उस पेड़ की डाली की तरह सूखा जा रहा है जो पेड़ में तो लगी है पर अन्य सभी अवयवों से विच्छिन्न होने के कारण दुर्बल और अशक्त होकर सूख जाती है। इस तरह समूचे एकांकी से एक जीवन-दर्शन की ऐसी झलक मिलती है कि अध्येता उसकी व्याप्ति की कल्पना और अनुमान करता हुआ उसमें डूब जाता है। उसे और कोई बात सूझती ही नहीं। परिस्थितियों से प्रेरित होकर जो निष्कर्ष सामने आता है, वह अपने में सर्वथा पूर्ण है, स्पष्ट है और एकत्वविधायक है।

तीसरे एकांकी 'मर्यादा की वेदी' पर लेखक बड़े कौशल के साथ प्रभावाभिव्यक्ति की मर्यादा स्थापित कर सका है। यों तो पोरवराज की वीरता की धाक जम जाती है, पर मत्स्यगा की भैरवी ने जैसा पराक्रम-प्रयत्न किया है अपनी कठोर वाणी से स्वामी की जैसी भर्त्सना की है और अंत में आकर जैसा आत्म-बलिदान किया है उसमें पोरवराज का अभिमान से भरा दर्प झुक उठता है। भोगवादी और आनुषंगिक रूप में उसकी वीरता भले ही अच्छी मालूम पड़े पर सिकंदर के साथ हुआ उसका समझौता भारतीय सम्मान के लिये एक धक्का है। दो प्रति-पक्षियों में जो युद्ध होता है उसमें भारतीय मर्यादा की रक्षा भैरवी ही करती है। इस तरह सारी कहानी में पोरवराज की वीरता से संवलित मत्स्यगा की भैरवी का चारित्र्य ही विशेष रूप से उभड़ा मालूम पड़ता है। उसी के उत्सर्ग और बलिदान में पाठक का सजग चित्त रम पाता है।

इस तरह विभिन्न एकांकियों से विषय की एकता और एकी

न्मुखता ही घोषित हो रही है और अंत में प्रभावों की दीप्ति का एक केंद्र बन उठता है। रचना-विधान की यही वस्तुस्थिति कहानी को एकांकियों के साथ ला खड़ा करती है। अवश्य ही दोनों की रचनाशैली और उद्देश्य भिन्न-भिन्न हैं एक में कथात्मक संगठन है और दूसरे में अभिनेयता का धर्म मुख्य है। एक कहकर-पढ़कर हृदयंगम की जा सकती है, और दूसरे में प्रत्यक्ष क्रियाकलापों का अभिनयपूर्ण ब्यौरा मिलता है। इस रूप में अवश्य ही दोनों रचना-प्रकार आपस में पृथक् हैं पर मूलतः दोनों में प्रकृतिगत अभेदकता मालूम पड़ती है। अंत में यह कहा जा सकता है कि कहानी और उपन्यास, और कहानी और नाटक में तो भेद है, पर एकांकी में आकर कहानी एकांकी का कथात्मक रूप ही ज्ञात होती है। इस आधार पर यदि हम दोनों की रचना प्रणाली की विवेचना की जाए तो विभिन्न तत्त्वों और उनके संयोजन के विचार से भी दोनों में समानता है—ऐसा दिखाया जा सकता है।



कहानी के लिए कैसे और कहाँ से विषय मिल सकते हैं और किस प्रकार रचनात्मक प्रेरणा स्फुरित हो सकती है इस पर भिन्न-भिन्न लेखकों ने अनेकानेक सुझाव दिए हैं। अपनी

समाचार पत्र

और अन्य लोगों की पद्धतियों का निरूपण भी कुछ लोगों ने किया है। छानबीन करने पर मालूम पड़ेगा कि ऐसे भी कृती हैं जिन्हें समाचार-पत्रों के आकर्षक उत्पादक कुतूहल या भावना जगानेवाले समाचार-शीर्षकों से ही बहुत मर्मस्पर्शी और उत्तेजनापूर्ण प्रेरणाएँ मिल जाती हैं। उनका कहना है कि समाचार-शीर्षकों से कोई भी सुस्पष्ट संकेत और स्फूर्ति मिल जा सकती है अथवा उनसे संबद्ध समाचार-खण्ड ऐसे हो सकते हैं जिनके आवरण में सजीवता जगाने की कल्पना की जा सकती है।

इसी प्रकार कुछ लोगों की धारणा है कि दैनिक जीवन और जगत् में अद्भुत कहानियों के लिए विषय बिखरे पड़े रहते हैं केवल आँख खोलकर देखने भर की जरूरत है अथवा कुशल सर्जक में उन्हें लेकर हृदय में किसी भावना को जगाने की शक्ति भर होनी चाहिए। इस आधार पर

दैनिक जीवन

कहानी के लिए विषय का आकर हमारा सामान्य दैनिक जीवन है। नित्य के जीवन में कहीं कोई ऐसा मित्र या परिचित सामने आ जाता है, जिसकी मुखाकृति

और भाव-मुद्रा परिचित पर अपनी एक छाप डालती है। कहानी के लिये इतना ही सूत्र पर्याप्त समझना चाहिए। अथवा सड़क पर चले जाते हुए कोई घटना ऐसी सामने आ सकती है, जिससे मन में किसी विशेष भावना का समुदय हो सकता है अथवा किसी विशेष प्रकार के वातावरण और प्राकृतिक रमणीयता में ही किसी प्रकार की सजीवता ऐसी मिल सकती है उसी को कहानी की मूल भित्ति बना लिया जा सकता है।

**इतिहास**

इसी ढंग पर विचार करने से ऐसा मालूम पड़ेगा कि इतिहास के व्यापक प्रसार में अनंत कहानियों के लिए मसाला पड़ा है। जिन्हें अतीत में रमने का अभ्यास है अथवा जो आज स्मृति अथवा कल्पना के बल से गत बातों को साकार बना ले सकते हैं, उनके लिए इतिहास के पन्ने-पन्ने में कहानी के विषय चमकते दिखाई पड़ेंगे। भिन्न-भिन्न स्वभाव-प्रकृति के आचार-विचार के बनावट और गढ़न के लंबे चौड़े पतले-दुबले सुंदर-कुरूप सभी प्रकार के मनुष्य वहाँ मिल जायेंगे। चरित्र के विचार से भी कायर वीर, कुलीन-अकुलीन उदात्त और हीन क्रोधी और दयालु, रूढ़िवादी और स्वच्छंद प्रकृति के मनुष्य विभिन्न प्रसंगों में मिलेंगे। सामान्यतः वे सभी किसी कहानी के नायक अथवा प्रतिनायक हो सकते हैं। इतिहासों में विभिन्न प्रकार के वातावरण परिस्थितियाँ और प्राकृतिक चित्रण भी निरंतर मिलते ही रहते हैं। इनके योग से बड़ी सरस कल्पनाएँ, सजीव चित्र-विधान और रंगीन भावनाएँ सफलता से सजाई जा सकती हैं। कहानीकारों के लिए इतिहास का विषय बड़ा ही मनोरंजक प्रमाणित होता है। इतिहास की अनुमानजन्य कल्पना नानाप्रकार की संवेदनशीलता को जगाने में समर्थ हो सकती है। बहुत से मनुष्यों के अंतःकरण में अतीत का प्रेम तरह-तरह से रस उत्पन्न करता रहता है। 'प्रसाद' की 'सालवती' 'गुंडा' इत्यादि कहानियाँ इस विषय में विशिष्ट प्रयास हैं।

पूस की रात की छाया में, चमकती हुई जेठ की धूप में, नंगे शरीर घूमने में वह सुख मानता था। उसकी चढ़ी मूँछें बिच्छू के डंक की तरह, देखने वालों की आँखों में चुभती थीं। उसका साँवला रंग, साँप की तरह चिकना और चमकीला था। उसकी नागपुरी धोती का लाल रेशमी किनारा, दूर से भी ध्यान आकर्षित करता। कमर में बनारसी सेल्हे का फेंटा, जिसमें सीप की मूठ का बिछुआ खुसा रहता था। उसके घुँघराले बालों पर सुनहले पल्ले के साफे का छोर उसकी चौड़ी पीठ पर फैला रहता। ऊँचे कन्धे पर टिका हुआ चौड़ी धार का गँड़ासा, यह भी उसकी धज। पंजों के बल जब वह चलता, तो उसकी नसें चटाचट बोलती थीं। वह गुण्डा था।

मनोरम प्राकृतिक चित्र-विधान द्वारा अपनी कहानियों का प्रारंभ 'प्रसाद' ने विशेष रूप से किया है। जिस प्रकार चरित्र के विकास क्रम के अनुसार ही प्रारम्भ के मानसी चित्र होते हैं उसी प्रकार कहानी की मूलधारा की प्रकृति के अनुरूप ही प्रारम्भ के ये प्राकृतिक चित्र होते हैं। जिस भाव की व्यंजना कहानी में करनी रहती है, उसी की ध्वनि प्रारम्भ के प्राकृतिक वातावरण से भी निकलती दिखाई पड़नी चाहिए। इस प्रकार कहानी में एकसूत्रता मुखरित हो उठती है और इस पद्धति पर किया गया प्रारम्भ अत्यन्त आकर्षक और उद्दीपक होता है। यों तो 'प्रसाद' की कहानियाँ 'अपराधी' 'ज्योतिष्मती' 'बनजारा' स्वर्ग के खंडहर में इत्यादि में प्रारम्भिक प्रकृति-निरीक्षण मिलेगा ही पर उनकी प्रसिद्ध कहानी 'पुरस्कार' में यह तत्व उत्तम रीति से उभड़ा दिखाई पड़ता है। चित्र-विधान के भीतर से कहानी के प्रारम्भ होने का बड़ा सुन्दर मेल यहाँ बैठाया गया है। यह अंश केवल आकर्षक ही नहीं है, चित्त को एक प्रकार से आबद्ध कर लेने वाला है।—

"आर्द्रानक्षत्र, आकाश में काले-काले बादलों की घुमड़, जिसमें देवदुंदुभी का गंभीर घोष। प्राची के एक निरभ्र कोने से स्वर्ण-पुरुष झाँकने लगा था—देखने लगा महाराज की सवारी। शैलमाला के अंचल में समतल उर्वरा भूमि से सोंधी बास उठ रही थी। नगर तोरण से जय-घोष हुआ भीड़ में गजराज का चामरधारी शुण्ड उन्नत दिखाई पड़ा। वह हर्ष और उत्साह का समुद्र हिलोरें भरता हुआ आगे बढ़ने लगा।

**कुतूहलपूर्ण आरंभ**

कहीं-कहीं ऐसा भी देखा जाता है कि कहानी किसी विशेष कुतूहल की सृष्टि करती प्रारम्भ होती है। इन प्रारम्भिक स्थलों में जिज्ञासा आश्चर्य रोमांचकता की अच्छी प्रतीक्षा दिखाई पड़ती है। विषय को चमत्कारमय ढंग से उपस्थित करना अथवा सहसा रोमांच हो जाए, इस ढंग से बात कहना अथवा दादी नानीवाली कहानी की तरह बात को सुदूर अतीत को लेकर आरम्भ करना ऐसी कहानियों में प्रायः देखा जाता है। एक झटके के साथ आकर्षण को केंद्रित कर लेना इस प्रकार के प्रारम्भों की एक विशेषता होती है। रायकृष्णदास की 'रमणी का रहस्य' और 'प्रसाद' की 'दासी' शीर्षक कहानी के प्रारम्भ में यह रूप देखा जा सकता है। इसी तरह चतुरसेन शास्त्री की रचना 'भूमी' में विषय बड़े रोचक ढंग से उपस्थित किया गया है।

"उसका नाम मत पूछिए। आज दस वर्ष से उस नाम को हृदय से और उस सूरत को आँखों से दूर करने को पागल हुआ फिरता हूँ। पर वह नाम और सूरत सदा मेरे साथ है। मैं डरता हूँ, वह निडर है, मैं रोता हूँ, वह हँसता है मैं मर जाऊँगा। वह अमर है।

मेरी उसकी कभी की जान पहिचान न थी। दिल्ली में हमारी दुकान चलती थी, सब दूर के आदमी आते थे, वह भी आता था।"

कहानी के प्रारंभ करने का जो साधारण और सामान्य रूप
वह इतिवृत्त और विवरण से युक्त होता है। अधिकतर कहानि
किसी न किसी इतिवृत्त और विवरण
**इतिवृत्तात्मक प्रारंभ** साथ बँधी रहती है। इन्हीं प्रारंभिक विवरणों
और इतिवृत्तों में ऐसा भी हो सकता है कि
लेखक अपने मूल भाव को उपस्थित कर दे जैसे प्रेमचन्द की 'नशा'
कहानी में। जिन कहानियों का प्रारंभ इस प्रकार होता है उसमें रोच
कता और नाटकीयता तो अवश्य कम होती है, पर परिणाम-पक्ष सुस्पष्ट
हो जाता है। प्रेमचंद म इस विषय की अद्भुत क्षमता थी। उनकी
कहानियाँ 'ईदगाह' 'दो बैलों की कथा' 'सुजान भगत' इत्यादि में
विशेषतः इतिवृत्तात्मक प्रारंभ का सुन्दर योग मिलता है। वस्तुत
इस पद्धति के अपनाने में कौशल अपेक्षित होता है क्योंकि ऐसी रचनाओ
में पूरी आशंका रहती है कि कोई विवरण और इतिवृत्त की उलझन में
न फँसना चाहे और इसलिए कहानी को ही छोड़ बैठे। सामान्य अभि
रुचि का विचार किया जायगा तो इतना अवश्य ही स्वीकार करना होगा
कि तुलना में इस प्रकार की प्रारंभ-पद्धति पाठकों में कम उत्साह और
आकर्षण उत्पन्न कर सकेगी क्योंकि इतिवृत्त और विवरण में एक प्रकार
की रसता होती ही है, केवल सिद्धहस्त लेखक ही अपने रचना-सौंदर्य से
किसी प्रकार पढ़ने का आग्रह उपस्थित कर सकते हैं।

( सुजान भगत )

सीधे-साधे किसान धन हाथ आते ही धर्म और कीर्ति की
ओर झुकते हैं। दिव्य समाज की भाँति वे पहले अपने भोग विलास
की ओर नहीं दौड़ते। सुजान की खेती में कई साल से कंचन
बरस रहा था। मेहनत तो गाँव के सभी किसान करते थे, पर
सुजान के चंद्रमा बली थे। ऊसर में भी दाना छींट आता तो
कुछ न कुछ पैदा हो ही जाता था। तीन वर्ष लगातार ऊख लगती

गई। उधर गुड़ का भाव तेज था। कोई दो-ढाई हजार हाथ में आ गए। बस, चित्त की वृत्ति धर्म की ओर झुक पड़ी। साधु-संतों का आदर-सत्कार होने लगा, द्वार पर धूनी जलने लगी, कानूनगो इलाके में आते, तो सुजान महतो के चौपाल में ठहरते, हल्के के हेड-कांस्टेबिल, थानेदार शिक्षा-विभाग के अफसर, एक-न-एक उस चौपाल में पड़ा ही रहता। महतो मारे खुशी के फूले न समाते। धन्य भाग। उसके द्वार पर अब इतने बड़े-बड़े हाकिम आकर ठहरते हैं। जिन हाकिमों के सामने उसका मुँह न खुलता था, उन्हीं की अब महतो-महतो करते जबान सूखती थी। कभी-कभी भजन-भाव हो जाता। एक महात्मा ने डौल अच्छा देखा तो गाँव में आसन जमा दिया। गाँजे और चरस की बहार उड़ने लगी। एक ढोलक आई, मँजीरे मँगवाये गये सत्संग होने लगा। यह सब सुजान के दम का जलूस था। घर में सेरों दूध होता, मगर सुजान के कंठ तले एक बूँद जाने की भी कसम थी। कभी हाकिम लोग चखते, कभी महात्मा लोग। किसान को दूध-घी से क्या मतलब, उसे तो रोटी और साग चाहिए। सुजान की नम्रता का अब पारावार न था। सबके सामने सिर झुकाए रहता कहीं लोग यह न कहने लगें कि धन पाकर उसे घमंड हो गया है। गाँव में कुल तीन ही कुएँ थे, बहुत से खेतों में पानी न पहुँचता था, खेती मारी जाती थी, सुजान ने एक पक्का कुआँ बनवा दिया। कुएँ का विवाह हुआ, यज्ञ हुआ, ब्रह्मभोज हुआ। जिस दिन कुएँ पर पहली बार पुर चला सुजान को मानो चारों पदार्थ मिल गए। जो काम गाँव में किसी ने न किया था, बाप-दादा के पुण्य-प्रताप से सुजान ने कर दिखाया।

कहानी के वृत्तिक्रम में सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण स्थल उसका अंत है—चाहे कहानी में चरित्र की झलक हो चाहे परिस्थिति

और घटना की। जितना भी विवरण कहानी में प्रसरित रहता है, उसका सारा सौंदर्य पुञ्जीभूत होकर अन्त में आकर — एक विशेष प्रकार की 'संवेदनशीलता' को स्फुरित करता है। सिद्धान्त की दृष्टि से इसी को प्रभावान्विति और समष्टिप्रभाव माना जाता है। यदि कहानी का कोई विज्ञ पाठक होगा तो वह अन्त के रूप को देखकर कहानी की पूर्व की सारी गतिविधि को समझ ले सकता है। प्रारम्भ की तरह 'अन्त' के विषय में भी विचारने की अनेकानेक बातें हैं लेकिन एक बात प्रधान है कि प्रारम्भ और अन्त का पूर्ण संतुलन अत्यंत आवश्यक होता है। ऐसा कोई नहीं कर सकता कि प्रारम्भ करे प्रेमचन्द की तरह और अन्त करे प्रसाद की तरह। खोजने से भी ऐसी स्थिति नहीं मिल सकती। इसका मुख्य कारण यही है कि लेखक की अभिरुचि और आकांक्षा के अनुसार रचना का गठन होता है। कलाकृति के भीतर लेखक का व्यक्तित्व बना रहता है। इसलिए जैसी शैली प्रारम्भ में दिखाई पड़ेगी उसी का प्रकृत रूप अन्त में भी होगा। इस प्रकार 'आदि' और अन्त' में शैलीगत कोई भिन्नता नहीं दिखाई पड़नी चाहिए।

अंत

विषय की पूर्णता का बोधन 'अन्त' का प्रधान लक्ष्य है। जो कहानी कही गई, जिस विचार अथवा भाव का प्रारम्भ किया गया जिस चरित्र अथवा घटना की झलक दिखाई गई उसका अन्त क्या हुआ? वह किस रूप में एक निश्चय पर पहुँची—इसका आभास अन्त में साफ-साफ मिल जाना चाहिए। चरित्र और परिस्थितियों से प्रेरित होकर, किस वातावरण में किसने क्या किया इस सम्बन्ध में उत्पन्न जो भी कुतूहल या जिज्ञासा होती है उसका पूरा-पूरा समाधान अन्त में आना ही चाहिए। ऐसा भी हो सकता है कि समाधान अथवा जिज्ञासा-तृप्ति स्पष्ट न हो तो फिर

पूर्णता-बोधक

'अन्त' ऐसा अवश्य होगा कि कल्पना और अनुमान को इस रूप में जगाए कि आगे के रूप की सारी चित्तना स्पष्ट हो जाय। सामान्यतः इस प्रकार के कल्पना और अनुमान को उद्बुद्ध करनेवाले 'अन्त' अधिक भावुक और परिष्कृत पाठकों के लिए ही होते हैं। किसी भी प्रकार की कहानी में 'अन्त' अवशिष्ट संपूर्ण इतिवृत्त का सारभूत अंश होता है। *यहीं आकर कहानीकार और पाठक का सम्बन्ध समाप्त हो जाता है।*[1]

**अनुप्रसारी अन्त**

कहानी का समाप्ति-स्थल भी सरल और लघु प्रसारगामी होना चाहिए। कारण-कार्य के विस्तार में तो पाठक का मन और अभिरुचि लगी रहती है, पर परिणाम का संकेत मात्र अस्पष्ट होता है उसके विस्तार में आकर्षण की कोई वस्तु नहीं रह जाती। आवश्यकता इस बात की अवश्य रहती है कि बात साफ हो जाय। अन्त का बोध या अनुमान होते ही चित्त पुस्तक पर से उचट कर कछुए के सिर की तरह भीतर चला जाता है। फिर बाहर अध्ययन की कोई बात तो रह नहीं जाती—इसलिए कहानी का अन्त जितना ही आकस्मिक और लघु होगा उतना ही रचना-कौशल उत्तम मालूम पड़ेगा। इस स्थल पर आकर न तो किसी प्रकार के विवरण को उपस्थित करना अभीष्ट होना चाहिए, न परिणाम के विस्तृत परिचय देने की, न किसी प्रकार के मनोवैज्ञानिक विश्लेषण के चक्कर में पड़ना चाहिए और न किसी प्रकार के उपदेश प्रपंच फैलाने की चेष्टा की जानी चाहिए। साथ ही यह भी ध्यान देने की बात होनी चाहिए कि कहानी में उठाई गई कोई समस्या अथवा प्रश्न का कोई लम्बा उत्तर यहाँ आकर न फैलाया जाय। यहाँ तो ऐसा सीधा और लघु इतिवृत्त हो कि सम्पूर्ण अन्तरंग स्थिति को एकदम प्रकाशित कर दे अथवा इसी प्रकार के निश्चय अथवा निर्णय

---

1 *Barrett : Short Story Writing pp* 171

जिसका किसी भाव की व्यंजना पात्र के संवाद और चरित्र से ध्वनित हो[1]। यहाँ यह संकेत करना आवश्यक है कि कहानी में ऐसे भी कुछ कथानक हो सकते हैं, जिनमें पूर्णता का संकेत करनेवाला कोई सारांश ही अपेक्षित न हो। जिन कहानियों में केवल विशेष प्रकार का कोई दृश्य-विधान ही साध्य होता है, वहाँ अंत में निश्चय चित्र रूप में प्रतिफलित दिखाया जायगा। मोहनलाल महतो 'वियोगी' की कहानी "पाँच मिनट" में इसी प्रकार की बात दिखाई देती है।

सारांश रूप में कहा जा सकता है कि कहानी का एक समाप्ति स्थल होता है। न तो उस बिंदु से आगे कहानी जा सकती है और न उसके पूर्व छोड़ी जा सकती है। इस बिंदु का ध्यान जो लेखक जितना ही अधिक रखता है उसकी कहानी उतनी ही अधिक रचना चातुरी से पूर्ण मालूम पड़ती है। इसके लिए यह आवश्यक नहीं है कि लेखक का यश और उसकी कीर्ति इस स्थिति को बचाने में योग दे सके। ऐसा हो सकता है कि अच्छे से अच्छा भी लेखक इस रचनात्मक मार्मिकता को ठीक से न समझ या परख सके।

अब थोड़ा विचार उन रूपों और पद्धतियों का भी कर लेना चाहिए जिनका प्रयोग कहानी का अंत करते समय श्रेष्ठ कलाकारों ने किया है। जितने भी ऐसे रूप हो सकते हैं उनमें कहानी की समाप्ति का नाटकीय ढंग सबसे ज्यादा अच्छा होता है। आरंभ के नाटकीय

नाटकीय अंत

ढंग में संवाद-वैलक्षण्य जैसा मनोरंजक मालूम पड़ता है वैसा अंत नहीं। अंत-स्थल में विषय की सपूर्णता से संभूत मस्तिष्क और हृदय का जो मंथन चलता रहता है उसमें वाग्वैलक्षण्य के लिए अधिक स्थान नहीं रह जाता। वहाँ आवश्यकता इस बात की रहती है कि बात तो थोड़ी हो लेकिन मानस-मंथन के लिए वह तीव्र उद्दीपन का काम करे। इसलिए नाटकीय अंत का तात्पर्य संवादात्मक नहीं

1 *Albright Short Story pp* 80

मानना चाहिए। यों तो कुछ श्रेष्ठ कहानीकारों ने सजीव संवाद के साथ कहानी का अंत कराया है। परंतु उस स्थल पर सजीव संवादों में न तो कोई चमत्कार दिखाई पड़ता है न कोई संवेदन का आग्रह, जैसे प्रेमचंद की कहानी 'नशा' में।

नाटकीय अंत में सौंदर्य की बात चित्र-विधान है। यह चित्र विधान चाहे क्रियागत हो जैसा 'प्रसाद' की अनेकानेक कहानियों—'नीरा' 'नूरी' इत्यादि—में दिखाई पड़ता है, अथवा वातावरण का ऐसा सजीव चित्रण हो जो भावानुरूप चित्त को स्फुरित करने में योग दे जैसे—अज्ञेय की कहानी 'रोज़' में अथवा प्रसाद की कहानी 'ग्रामगीत' में। आंतरिक निश्चय और उसकी अनुभावगत व्यंजना के साथ कहानी की चमत्कारमयी समाप्ति का सिद्धरूप प्रसाद की दो कहानियों—'पुरस्कार' और 'गुंडा' में देखा जा सकता है।

( पुरस्कार )

मधूलिका बुलाई गई। वह पागल-सी आकर खड़ी हो गई। कोशलनरेश ने पूछा—"मधूलिका तुझे जो पुरस्कार लेना हो माँग।" वह चुप रही।

राजा ने कहा—"मेरे निज की जितनी खेती है, मैं सब तुझे देता हूँ।"

मधूलिका ने एकबार बंदी अरुण की ओर देखा। उसने कहा मुझे कुछ न चाहिए। अरुण हँस पड़ा। राजा ने कहा—"नहीं, मैं तुझे अवश्य दूँगा। माँग ले—"

"तो मुझे भी प्राणदंड मिले।" कहती हुई वह बंदी अरुण के पास जा खड़ी हुई।

( गुंडा )

नन्हकूसिंह ने ललकार कर चेतसिंह से कहा—"क्या आप देखते हैं? उतरिये डोंगी पर!—उसके घावों से रक्त के फुहारे छूट रहे थे। उधर फाटक से तिलंगे भीतर आने लगे थे।

देवसिंह ने खिड़की से उतरते हुए देखा कि बीसों सिपाहियों की संगीनों में वह अविचल खड़ा होकर तलवार चला रहा है। नन्हकू के विशाल सशक्त शरीर से गैरिक की तरह रक्त की धारा बह रही है। गुंडे का एक एक अंग कट कट कर वहीं गिरने लगा। वह काशी का गुंडा था।

जिन कहानियों में इतिवृत्त की प्रधानता होती है, उनका अन्त भी इतिवृत्तात्मक ही होता है—सामान्यतः यही रूप अधिक प्रचलित है। इसमें या तो चरित्र का उत्कर्ष स्थापित

**इतिवृत्तात्मक अन्त**

कर लेने के बाद कुछ बातें उसी से सम्बद्ध पाये और कही जाती हैं जो कि पूरक इतिवृत्त के रूप में रहती हैं जैसे—प्रेमचन्द की कहानी 'सुजान भगत' में अथवा प्रसाद की रचना 'मधुआ' में। इसी तरह यदि कहानी के अन्त में आते-आते कोई महत्त्वपूर्ण घटना दिखाई गई है तो फिर उसी घटना के प्रभाव-विस्तार को लेखक इतिवृत्त के रूप में उपस्थित करने लगता है, जैसे प्रसाद की कहानी 'आँधी' में और राधाकृष्ण की 'मीना' में। विश्वम्भरनाथ शर्मा 'कौशिक' की प्रसिद्ध कहानी 'ताई' में भी यही रूप दिखाई पड़ता है। इस प्रकार इतिवृत्तात्मक अन्त के भीतर कारण रूप से कहीं चरित्र हो सकता है और कहीं घटना। उक्त कहानियों के अतिरिक्त प्रसाद की 'बिसाती', कौशिक की 'इक्के वाला' और सुदर्शन की 'एथेन्स का सत्यार्थी' कहानियों में भी इस प्रकार के रूपों को देखा जा सकता है।

इन इतिवृत्तात्मक अन्तों को देखकर ऐसा मालूम पड़ता है कि कुछ कहानीकार प्राचीन रूढ़िवादी परम्परा का पालन करते हैं—जहाँ अन्त तक आते-आते कहानी कहनेवाला कहने लगता है—"जैसे उनका राजपाट लौटा वैसे ही सब का लौटे" अथवा "राजा रानी के

मिलन से सब लोग बहुत प्रसन्न हो गए और बड़ी धूम-धाम से जुलूस निकला और उत्सव मनाने का प्रबन्ध किया जाने लगा।"[1]
वस्तुतः यदि विचार किया जाय तो यह स्पष्ट हो जायगा कि समाप्ति-स्थल की इन पद्धतियों में बालकोचित जिज्ञासापूर्ति के साधन अधिक दिखाई पड़ते हैं, इसलिए विकसित और परिष्कृत बुद्धिवाले पाठकों को यह अधिक प्रिय नहीं मालूम पड़ सकता। इस प्रकार के अन्त न तो आकर्षक होते हैं और न हृदय में किसी प्रकार की भावना जगानेवाले। नितान्त आधुनिक लेखकों में अन्त को बुद्धि उत्तेजक बनाने की पूरी तत्परता दिखाई पड़ती है परन्तु अभी तक के पुराने सभी कहानीकारों में विषय की पूर्णता के साथ इतिवृत्त देने की परिपाटी गृहीत होती चली आ रही है। इस प्रबंध की उक्त सभी कहानियों में इसी रूप का निर्वाह मिलेगा —

( १ )

"वह साथ ले जानेवाली वस्तुओं को बटोरने लगा। एक गट्ठर का और दूसरा [illegible] का, दो बोझ हुए।

मराठी ने पूछा — तू किसे उठायेगा?

"किसे कहो।"

"अच्छा, तेरा बाप जो मुझको पकड़े तो।"

---

१ 'The story should conclude unless there is special reason why it must not. But it should not be carried far past the climax and smoothed down into dulness and conventionality "And so they were married and lived happily ever after" has gone out of date; but the practices still survive in endings such as these: "Indeed, the whole family were delighted to have Robert in their home and he never forgot the debt of gratitude he owed to them

—*Albright : The Short Story pp* 81

"कोई नहीं पकड़ेगा, चलो भी। मेरे बाप मर गए।"

धनाथी आश्चर्य से उसका मुँह देखता हुआ कब उठ खड़ा हो गया। बालक ने गहरी साँस ली। दोनों कोठरी छोड़ कर चल पड़े।"

"मधुआ"—प्रसाद

( २ )

"रामेश्वरी एक सप्ताह तक बुखार में पड़ी रही। कभी-कभी जोर से चिल्ला उठती और कहती— देखो देखो वह गिरा जा रहा है। उसे बचाओ— दौड़ो—मेरे मनोहर को बचा लो। कभी वे कहती— बेटा मनोहर मैंने तुझे नहीं बचाया। हाँ हाँ मैं चाहती तो बचा सकती थी—मैंने देर कर दी।—इसी प्रकार के प्रलाप वे किया करतीं।

मनोहर की टाँग उखड़ गई थी। टाँग बिठा दी गई। वह क्रमशः फिर अपनी असली हालत पर आने लगी।

एक सप्ताह बाद रामेश्वरी का ज्वर कम हुआ। अच्छी तरह होश आने पर उन्होंने पूछा— मनोहर कैसा है?'

रामजी दास ने उत्तर दिया—'अच्छा है।

रामेश्वरी—उसे मेरे पास ले आओ।

मनोहर रामेश्वरी के पास लाया गया। रामेश्वरी ने उसे बड़े प्यार से हृदय से लगाया। आँखों से आँसुओं की झड़ी लग गई, हिचकियाँ बँध गईं।

रामेश्वरी कुछ दिनों बाद पूर्ण स्वस्थ हो गई। अब वे मनोहर की बहन चुन्नी से भी द्वेष और घृणा नहीं करतीं। और मनोहर तो अब उनका प्राणाधार हो गया है। उसके बिना उन्हें एक क्षण भी कल नहीं पड़ती।'

"ताई"—कौशिक

कभी-कभी कहानी का अन्त कुतूहल-विनाशक होने के साथ साथ चारित्रिक विभूति की चरमावस्था का व्यापक भी हो जाता है, अर्थात् कहानी के अन्त तक पहुँचते-पहुँचते उसके प्रधान पात्र के चरित्र में निखार आ जाता है और इतिवृत्त की समाप्ति उसी निखार को आलोकित करने में नियोजित होती है। ऐसी स्थिति में कहानी का मूलभाव भी आकर अन्त के साथ इस प्रकार समन्वित हो उठता है कि उस समाप्तिप्रभाव के रूप में विशेष चमत्कार उत्पन्न हो जाता है। वृन्दावन लाल वर्मा की कहानी 'शरणागत' में यह बात बहुत स्पष्ट है। " ...... " ठाकुर ने कहा—न भाला। मैं अकेले ही बहुत कर गुजरता हूँ। परन्तु बुंदेला शरणागत के साथ घात नहीं करता, इस बात की गाँठ बाँध लेना।"

संयुक्त अंत

इसके पूर्व प्रकारान्तर से कहा जा चुका है कि कहानियों का कथानक मूलतः दो पद्धतियों पर आश्रित होता है। प्रथम पद्धति के अनुसार किसी चरित्र घटना अथवा भाव का चित्र ऐसे कौशलपूर्ण ढंग से उपस्थित किया जाता है कि वह हमारी संपूर्ण वृत्तियों को अभिभूत कर लेता है। चित्र-विधानवाली ऐसी कहानियों की पूर्व पीठिका के रूप में केवल एक दृश्य सजाया जाता है, वही कहानी के वृत्त प्रसार का एकमात्र रंगपट होता है उसमें भाव की तीव्रता के अनुरूप थोड़ा पूर्वापर का विचार किया जाता है, पर एक ही पट पर अथवा दृश्य में उस सारे पूर्वापर को झलकाने की चेष्टा की जाती है। ऐसी कहानियों में इतिवृत्त का प्रसार प्रायः कम मिलेगा और वस्तु की इस न्यूनता के कारण सारा प्रभाव एकत्र ही सिमटा मालूम पड़ता है। इस प्रकार की चित्रात्मक कहानियों का अच्छा रूप प्रेमचन्द की कहानी 'आत्मसंगीत' अथवा 'प्रसाद' की कहानी 'समुद्र संतरण' अथवा मोहनलाल महतो 'वियोगी' की कहानी 'पाँच मिनट'

मध्य का प्रसार

में देखा जा सकता है। इन कहानियों में एक ही भूमिका पट प्रथम दृश्य से काम चल गया है। अतएव लघु प्रसारगामी जो कहानियाँ होती हैं और जिनमें किसी चरित्र भाव अथवा घटना की एक झलक का देना ही लक्ष्य रहता है उनमें विषय के एकत्व के साथ-साथ संकलनत्रय का भी योग देखा जा सकता है। इस योग के कारण एक भाव अथवा व्यापार की सिद्धि एक ही देश और काल में एक ही पट पर चित्रित दिखाई जाती है। इसलिए ऐसी कहानियों में केवल उद्दीप्त प्रभाव का ही रूप मिलेगा। प्रभावों के अन्वित होने की क्रिया का विस्तारक्रम वहाँ दृष्टिगोचर न होगा। विचार की बात यहाँ यह है कि ऐसी कहानियों में न तो कथा की अभिव्यक्ति रहती है न संघर्ष-चित्रण द्वारा किसी इतिवृत्त के प्रसरित होने का प्रश्न होता है। इसलिए इनमें 'आदि' और 'अंत' के बीच की किसी 'चरम-सीमा' अथवा मर्मबिंदु के विचार करने का कोई अवसर ही नहीं उठता। ऐसी कहानियों के कथानक में विक्षोभ का रूप नहीं बनता अर्थात् यहाँ 'आरंभ' और 'अंत' के बीच में दूरी नहीं रखी जाती केवल किसी परिस्थिति अथवा दृश्य की क्रियावस्था ही सामने लाई जाती है। यह तो हो सकता है कि इस क्रियावस्था को चित्रित करने के पहले कुछ आरम्भ का संकेत मिल जाय।

इससे भिन्न कहानियों का दूसरा वर्ग वह होता है जिसमें कथा भाग अथवा इतिवृत्त अधिक प्रसारमय होता है, और जिनमें आरम्भ

मध्य भाग

कार्य परिणाम का विधिवत् और क्रमिक संयोजन मिलता है। इनमें कुछ परिस्थितियों से संगठित होकर कथानक का स्वरूप तीव्र गति से उत्कर्ष की ओर जाता है और वहाँ पहुँचकर अपने पूर्ण वैभव का प्रसार करता है। वहीं पहुँचकर पाठक का चित्त कुतूहल जिज्ञासा अथवा ऊहापोह से भर उठता है और वह कहानी के पर्यवसान के विषय में कल्पना और अनुमान के बल पर नाना प्रकार से चिंतन करने लगता है। चतुर लेखक ऐसे ही स्थल पर कहानी

कभी-कभी कहानी का अन्त पूर्णता-विधायक होने के साथ साथ चारित्रिक विभूति की परमावस्था का स्थापक भी हो जाता है अर्थात् कहानी के अन्त तक पहुँचते-पहुँचते उसके प्रधान पात्र के चरित्र में निखार आ जाता है और इतिवृत्त की समाप्ति उसी निखार को आलोकित करने में नियोजित होती है। ऐसी स्थिति में कहानी का मूलभाव भी आकर अन्त के साथ इस प्रकार सम्मिलित हो सकता है कि वह समष्टिप्रभाव के रूप में विशेष चमत्कार उत्पन्न हो जाता है। वृन्दावन लाल वर्मा की कहानी 'शरणागत' में यह बात बहुत स्पष्ट है। .... "ठाकुर ने कहा—'न जाता। मैं अकेले ही बहुत कर गुजरता हूँ। परन्तु बुँदेला शरणागत के साथ घात नहीं करता, इस बात की गाँठ बाँध लेना।'"

संपूर्ण अंत

इसके पूर्व प्रकारान्तर से कहा जा चुका है कि कहानियों का कथानक मुख्यतः दो पद्धतियों पर आश्रित होता है। प्रथम पद्धति के अनुसार किसी चरित्र घटना अथवा भाव का चित्र ऐसे कौशलपूर्ण ढंग से उपस्थित किया जाता है कि वह हमारी संपूर्ण वृत्तियों को अभिभूत कर लेता है। चित्र-विधानवादी ऐसी कहानियों की पूर्व पीठिका के रूप में केवल एक दृश्य सजाया जाता है, यही कहानी के पूरे प्रसार का एकमात्र रंगपट होता है उसमें भाव की तीव्रता के अनुरूप थोड़ा पूर्वापर का विचार किया जाता है, पर एक ही पट पर अथवा दृश्य में सब सारे पूर्वापर को झलकाने की चेष्टा की जाती है। ऐसी कहानियों में इतिवृत्त का प्रसार प्रायः कम मिलेगा और वस्तु की इस न्यूनता के कारण सारा प्रभाव एकत्र ही सिमटा मालूम पड़ता है। इस प्रकार की चित्रात्मक कहानियों का अच्छा रूप प्रेमचन्द की कहानी 'आत्मसंगीत' अथवा 'प्रसाद' की कहानी 'समुद्र संतरण' अथवा मोहनलाल महतो 'वियोगी' की कहानी 'पाँच मिनट'

मध्य का प्रभाव

के मूलभाव का भी संकेत देते हैं। 'सुजान भगत' में 'काम जीवन में बड़े महत्व की वस्तु है' इसी मूलभाव का प्रतिपादन किया गया है और यह वाक्य जिस स्थल पर कहा गया है वहीं कहानी का चरम-उत्कर्ष भी मानना होगा। इसी तरह विश्वंभरनाथ शर्मा 'कौशिक' की कहानी 'ताई' में भी चरम-उत्कर्ष और भाव-कथन का संगमन हो गया है। 'प्रेम से ममत्व और ममत्व से प्रेम की पुष्टि होती है' यह जिस स्थल पर कहा गया है वहीं कहानी का मध्य-बिंदु है।

**मध्यबिंदु का स्थान विशेष**

सुनिश्चित आरंभ और अंत के बीच मध्यबिंदु अथवा चरम उत्कर्ष को देखने के लिए उक्त कहानियों के अतिरिक्त जैनेंद्र जी की 'अपत्नीक' प्रेमचंद की 'पेमदूत' और 'अग्नि समाधि' अथवा 'प्रसाद' की 'देवरथ' और 'मधुआ' कहानियों को देखा जा सकता है। इनमें आरंभ और अंत का संतुलन करता हुआ 'मध्य' अच्छे ढंग से निरूपित हुआ है। यह मध्यबिंदु वहीं स्फुटित होता है जहाँ कहानी का आदि और अंत प्रायः संतुलित-सा होता दिखाई पड़े लेकिन इसकी स्थापना का कोई स्थिर स्थान नहीं बताया जा सकता। कलाकार की प्रतिभा इतने नए-नए प्रकार के मोड़ निरंतर लिया करती है कि इस विषय में कोई स्थायी सिद्धांत बनाने से काम नहीं चल सकता। न जाने कितने लेखक हैं जो कि इस चरम उत्कर्ष और मूलभाववाले स्थल को आगे-पीछे बहुत-कुछ खसका देते हैं फिर भी सौंदर्य में कोई विकृति नहीं आने पाती। अतएव कहानी के समस्त विस्तारक्रम में यह मध्यबिंदु अथवा जिज्ञासा और कुतूहल के पूर्णतया प्रबुद्ध होने का स्थल कहाँ होना चाहिए और कहाँ किस स्थल पर इसकी स्थापना समुचित हो सकती है—इसका कोई निश्चयात्मक सिद्धांत नहीं स्थिर किया जा सकता। अच्छे कलाकारों की विभिन्न रचनाओं में इसके व्यवहार की अपनी-अपनी पृथक पद्धति मिलती है।

**मध्यबिन्दु का सौन्दर्य**

इस विषय में सामान्यतः दो बातें कही जा सकती हैं। पहली बात का सम्बन्ध कहानी के कथानक तत्त्व से है। इसमें आरम्भ और अन्त के बीच का सारा प्रसार चरम-सीमा अथवा मध्य बिन्दु का क्रीडास्थल मानना चाहिए इस बीच की सारी दौड़ में कहीं भी उस मध्यबिन्दु की स्थापना हो सकती है। उचित तो यही है कि आरम्भ और अन्त के मध्य में उसका रूप स्फुट हो। आरम्भ से चलकर कहानी का मूल विषय चाहे वह चरित्र हो चाहे घटना और भाव—एक क्रम से और एकनिष्ठ होकर आगे बढ़ता है। इस बढ़ने में धीरे धीरे जैसे गति तीव्र होती जाती है, उसी प्रकार प्रभाव भी सिमिट कर घनीभूत होता जाता है। इस विस्तारक्रम में कथानक जिस समय तीव्रतम गति से पर्यवसान की ओर मोड़ लेता है, उसी को कहानी का मध्यबिन्दु समझना चाहिए। इसे हम कहानी के मैदान की उच्चतम भूमि कह सकते हैं। जो परिष्कृत बुद्धिवाले सहृदय होंगे वे इसके सच्चे स्वरूप को पहचान कर उसके महत्त्व का ज्ञान कर सकते हैं। सामान्यतः अंग्रेजी के लेखक भी इस मध्यबिन्दु के महत्त्व-निरूपण में कुछ आनाकानी कर गए हैं लेकिन इससे कथानक के इस अंश का महत्त्व कम नहीं समझना चाहिए। वस्तुतः यथार्थ तो यही है कि कुशल समीक्षक का ध्यान कहानी के सम्पूर्ण प्रसार में इसी मोड़ की ओर आकृष्ट होता है। इस घुमाव अथवा मोड़ के ऊपर खड़े होकर हम पूर्व के वृत्तिक्रम को स्थिर होते भी देखते हैं और साथ ही अन्ताभिमुख निर्गति का सारा सौन्दर्य हमारे सामने स्पष्ट हो जाता है। यदि इस स्थल का अच्छा रूप समझने का मौका मिल सके तो यह स्पष्ट हो सकता है कि इसके पूर्व कथा का क्या और कैसा क्रम रहा होगा और आगे का क्रम कैसा होगा। यदि चरित्र से कहानी का आरम्भ हुआ है तो मध्यबिन्दु प्राय उस स्थल पर आना चाहिए जहाँ पहुँच कर वह चरित्र अपने पूर्व के संपूर्ण संचित बल को लेकर विद्युद्गति से अन्त की ओर छूटता

के मूलभाव का भी संकेत देते हैं। 'मुन्नाम भगत' में 'सात्त्विक जीवन में बड़े महत्त्व की वस्तु है' इसी मूलभाव का प्रतिपादन किया गया है और यह वाक्य जिस स्थल पर कहा गया है वहीं कहानी का चरम-उत्कर्ष भी मानना होगा। इसी तरह विश्वंभरनाथ शर्मा 'कौशिक' की कहानी 'ताई' में भी चरम-उत्कर्ष और मूल-कथन का संक्रमण हो गया है। 'प्रेम से ममत्व और ममत्व से प्रेम की सृष्टि होती है' यह जिस स्थल पर कहा गया है वही कहानी का मध्य-बिंदु है।

सुनिर्दिष्ट प्रारंभ और अंत के बीच मध्यबिंदु अथवा चरम उत्कर्ष को देखने के लिए उक्त कहानियों के अतिरिक्त इलाचंद्र जोशी की 'अपत्नीक' प्रेमचंद की 'ऐक्ट्रेस' और 'अग्नि समाधि' अथवा 'प्रसाद' की 'देवरथ' और 'मधुवा' कहानियों को देखा जा सकता है। इनमें प्रारंभ और अंत का संतुलन करता

मध्यबिंदु का स्थल विशेष

हुआ, 'मध्य' अच्छे ढंग से निरूपित हुआ है। यह मध्यबिंदु वहीं स्फुटित होता है जहाँ कहानी का आदि और अंत प्रायः संतुलित-सा होता दिखाई पड़े लेकिन इसकी स्थापना का कोई स्थिर स्थान नहीं बताया जा सकता। कृतिकार की प्रतिभा इतने नए-नए प्रकार के मोड़ निरंतर लिया करती है कि इस विषय में कोई स्थायी सिद्धांत बनाने से काम नहीं चल सकता। न जाने कितने लेखक हैं जो कि इस चरम उत्कर्ष और मूलभाववाले स्थल को आगे-पीछे बहुत-कुछ खसका देते हैं फिर भी सौंदर्य में कोई विकृति नहीं आने पाती। अतएव कहानी के समस्त विस्तारक्रम में यह मध्यबिंदु अथवा जिज्ञासा और कुतूहल के पूर्णतया प्रबुद्ध होने का स्थल कहाँ होना चाहिए और कहाँ किस स्थल पर इसकी स्थापना अनुचित हो सकती है—इसका कोई निश्चयात्मक सिद्धांत नहीं स्थिर किया जा सकता। अन्य कृतिकारों की विभिन्न रचनाओं में इसके व्यवहार की अपनी-अपनी पृथक् पद्धति मिलती है।

है अथवा मुड़ता है—जैसे 'प्रसाद' की कहानी 'गुण्डा' में। यदि कहानी का प्रतिपाद्य क्रिया अथवा कर्म की व्यस्तता में नहीं है और केवल किसी भावगत चित्रांकन में ही कहानी का पर्यवसान होता है तब मोड़ के उपरान्त क्रिया का वेग ही विद्युद्गति से फैलता नहीं मिलेगा वरन् कर्म-विहीन उसी भाव की छाया का ही विस्तार होता अन्त तक चला जाएगा जिसका आलोकपूर्ण रूप पूर्व चरम सीमा अथवा मोड़ पर दिखाई पड़ रहा होगा—जैसे पांडेय बेचन शर्मा 'उग्र' की कहानी 'उसकी माँ' में मिलता है। इस विषय को स्पष्ट करने के अभिप्राय से इन दोनों कहानियों के मध्यबिन्दुओं का निरूपण करके यहाँ देखना चाहिए।

"दुलारी नन्हकू के पास बैठ गई। नन्हकू ने कहा—"क्या तुमसे कर माँग रहा है?"

"नहीं मैं कुछ पूछने आई हूँ।"

'क्या?'

"क्या""यही कि कभी तुम्हारे हृदय में ।"

"उसे न पूछो दुलारी। हृदय को बेकार समझ कर ही तो उसे हाथ में लिए फिर रहा हूँ। कोई कुछ कर देता—कुचलता—चीरता—उछालता। मर जाने के लिए सब कुछ तो करता हूँ, पर मरने नहीं पाता।

"मरने के लिए भी कहीं खोजने जाना पड़ता है। आपको काशी का हाल क्या मालूम। न जाने घड़ी भर में क्या हो जाय। उलट पलट होने वाला है क्या, बनारस की गलियाँ जैसे काटने दौड़ती हैं।'

कोई नई बात इधर हुई है क्या?

"कोई हेस्टिंग साहब आया है। सुना है कि उसने शिवालयघाट पर तिलंगों की कंपनी का पहरा बैठा दिया है। राजा चेतसिंह और राजमाता पन्ना वहीं हैं। कोई कोई कहता है कि उनको पकड़ कर कलकत्ते भेजने "

'क्या पन्ना भी 'रनिवास भी वहीं है!'" नन्हकू अधीर हो उठा था।

"क्यों बाबू साहब आज रानी पन्ना का नाम सुनकर आप की आँखों में आँसू क्यों आ गए !"

सहसा नन्हकू का मुख भयानक हो उठा। उसने कहा—"चुप रहो, तुम उसको जानकर क्या करोगी।" वह उठ खड़ा हुआ। उद्विग्न की तरह न जाने क्या खोजने लगा। फिर स्थिर होकर उसने कहा—"दुलारी ! जीवन में आज यह पहला ही दिन है कि एकांत रात में एक स्त्री मेरे पलंग पर आकर बैठ गई है, मैं चिरकुमार ! अपनी एक प्रतिज्ञा का निर्वाह करने के लिए सैकड़ों असत्य, अपराध करता फिर रहा हूँ। क्यों ! तुम जानती हो ? मैं स्त्रियों का घोर विद्रोही हूँ और पन्ना ! किन्तु उसका क्या अपराध ! अत्याचारी बलवन्त सिंह के कलेजे में बिछुआ मैं न उतार सका। किन्तु पन्ना ! उसे पकड़ कर गोरे कलकत्ते भेज देंगे ! वही ।

नन्हकू सिंह उन्मत्त हो उठा था। दुलारी ने देखा नन्हकू अंधकार में ही वट वृक्ष के नीचे पहुँचा और गंगा की उमड़ती हुई धारा में डोंगी खोल दी—उसी अन्धकार में। दुलारी का हृदय काँप उठा।

"गुंडा"—प्रसाद

'गुण्डा' शीर्षक कहानी में केवल तीन खण्ड अथवा परिच्छेद हैं और उक्त उद्धरण द्वितीय खण्ड का अन्तिम स्थल है। इसके पूर्व का समस्त प्रसार केवल प्रधान पात्र नन्हकू सिंह के व्यक्तित्व के अनूठेपन को उभाड़ने में लगा है, उसके चरित्र का मर्म क्या है इसे यहाँ खोला गया है—उसके गुण्डापन की नींव में और उसकी निर्भीक साहसिकता के भीतर किसी नारी के प्रेम की निर्मम विफलता भरी हुई है। प्रारम्भिक जीवन की उसी पीड़ा से पीड़ित होकर वह अपनी जान को हथेली पर लिए फिरता है। जिसने इस पीड़ा को दिया है उसी का आज भयंकर नाश होने जा रहा है—इसका जब उसे अनुमान होता है तो वह उद्दीप्त हो उठता है उसका समूचा अन्तर्जगत कोलाहल कर उठता है। यहीं से उसके चरित्र और जीवन

का वह अध्याय प्रारम्भ होता है जो उसे अमर बना देता है जिसके कारण वह दुर्जेय वीरता के लिए प्रस्तुत होता है और आत्मबलिदान द्वारा अपना और राजमाता पन्ना के प्रारम्भिक प्रेम को उत्सवमय बनाने के लिए सन्नद्ध होता है। यहीं पर किए गए निश्चय के आधार पर वह अन्त में टुकड़े-टुकड़े होकर कटता है फिर भी पन्ना को बचाता है और अपने प्रेम की भावना को पूर्णाहुति प्रदान करता है, अपने चरित्र को निखारता है। इस स्थल से कहानी का सारा प्रेम तीव्रतम रूप धारण करता है और यहाँ से अन्त तक चारित्रिक विकास भी विद्युत् आलोक से भर उठता है। इसलिए कहानी के इसी अंश को मध्यबिन्दु मानना चाहिए।

× × ×

"मगर, उस दिन उसकी कमर टूट गयी, जिस दिन ऊँची अदालत ने भी बाप को, उस बाँगड़ बूढ़े को सजा दी और लड़कों को फाँसी और दस को दस वर्ष से सात वर्ष तक की कड़ी सजाएँ दीं।

वह अदालत के बाहर खड़ी थी। बच्चे बेड़ियाँ बजाते, मस्ती से झूमते, बाहर आये। सब से पहले उस बाँगड़ की नजर उस पर पड़ी—

"माँ! वह मुस्कराया—"अरे हमें तो इतना खिला पिला कर तूने गजब-सा तगड़ा कर दिया है ऐसा कि फाँसी की रस्सी टूट जाय और हम अमर के अमर बने रहें। मगर तू स्वयं सूख कर काँटा हो गयी है। क्यों पगली—तेरे लिए घर में खाना नहीं है क्या?—

"माँ!' उसके बाप ने कहा—"तू भी जल्दी वहीं आना, जहाँ हम लोग जा रहे हैं। यहाँ से थोड़ी देर का रास्ता है माँ। एक साँस में पहुँचेगी। वहाँ, हम स्वतंत्रता में मिलेंगे। तेरी गोद में खेलेंगे। तुझे कन्धे पर उठा कर इधर-उधर दौड़ते फिरेंगे। समझती है? वहाँ बड़ा आनन्द है।'

"आवेगी न माँ ?" बंगाल ने पूछा ।

"आवेगी न माँ ?" लाल ने पूछा ।

"आवेगी न माँ ?" फाँसी-पथ-यात्री दो दूसरे लड़कों ने भी पूछा ।
और वह बकर बकर उनका मुँह ताकती रही—"तुम कहाँ जाओगे पगले ?"

'उसकी माँ'—पाण्डेय बेचन शर्मा

'उग्र' की इस कहानी में माँ की मातृ भावना की तीव्रता और सहज सरलता का स्वरूप अधिकाधिक उभारा गया है । पूरी रचना चार खण्डों में विभाजित है । प्रस्तुत अंश चौथे खण्ड का है । यहाँ तक पहुँचने के पूर्व तक के विस्तार में लेखक ने केवल माता के सरल हृदय का यथार्थ चित्रण किया है । लाल और उसके अन्य युवक मित्र किसी राजनीतिक षड्यन्त्र में इतनी तीव्रगति से आगे बढ़ गए यह उसे नहीं मालूम पड़ा । उसके प्यारे बच्चे ऐसा कुछ कर सकते हैं—यह संसार माने पर उसका निष्कपट और प्रेमार्द्र चित्त स्वीकार ही नहीं कर सका और उसे दृढ़ विश्वास था कि मुकदमे में कुछ दम नहीं है । वे बच्चे नितान्त दूध के धोए हैं और उन पर किसी प्रकार की आँच नहीं आ सकती—यही उसकी निश्चित धारणा थी । वह सरला और अपढ़ समाज और राजनीति की गतिविधि से बिलकुल कोरी थी । विषय और परिस्थिति की गहनता का उसे कोई ज्ञान नहीं था । लाल और उसके अन्य युवक साथी जो गोला-गोली या बन्दूक की बातें करते हैं, उसे वह ममतामयी माता केवल पढ़े लिखों की अण्ट-सण्ट बकवास मात्र समझती है । चाचाजी के सलाह कथन और आशंका प्रकट करने से भी वह निरीह कुछ समझ नहीं पाती और मुकदमा के दौरान में भी अपने बच्चों को केवल बातूनी ही समझती है । 'भला फूल-से बच्चे हत्या कर सकते हैं ! —ऐसा कुछ उसके मस्तिष्क में आ ही नहीं सकता । उसको अन्त तक यही विश्वास रहा कि यह सब पुलिस की चालबाजी है । अन्ततः

६

में जब दूध का दूध और पानी का पानी किया जायगा तब वे बच्चे बचकर बेदाग छूट जायेंगे। परन्तु अंत में अन्यथा सिद्ध हुआ। फिर भी वह सरला कुछ समझ ही न सकी और बच्चों की उल्लास एवं उत्सर्ग भरी भंग्योक्तियों का यथार्थ बोध उसे नहीं हो सका। वह बकर-बकर उनका मुंह ताकती रही और सरल-सा प्रश्न करती रही—'तुम कहाँ जाओगे अमसे ?'

यदि रचना-विधान का यथार्थ रूप समझने की चेष्टा की जाय तो बिना विशेष विचार के समझा जा सकता है कि इस स्थल पर खंड की समाप्ति हो जानी चाहिए और आगे की सारी कथावस्तु के लिए पाँचवें खंड का निर्देश होना चाहिए। यदि ऐसा कुछ नहीं भी हुआ तो भी कहानी का मध्य और चरम संदर्भ का स्थल यही है क्योंकि उस गरीब सरला माता के ममत्व की निरीह स्थिति इससे बढ़कर और क्या हो सकती है। उसके प्यारे बच्चे फांसी के लिए चले जा रहे हैं, वह न उनकी हँसी, उल्लास और उत्साह के स्वरूप को समझ पाती और न उसे स्थिति की गम्भीरता का ही बोध हो पाता। इसके आगे की कथा उस बूढ़ी माता के मर्मान्त की विवृति मात्र है। भाव का पत्र पाकर और सुनकर किस प्रकार उसे धक्का लगा और किस प्रकार उसके प्राण पखेरू उड़ गए इसी का आगे विवरण दिया गया है। अंत को पढ़ कर पाठक माता के सहज और सच्चे स्नेह की पुण्यता से अवाक् रह जाता है। मध्य की भावाकुलता अंत में आकर पूर्णतया संतुलित दिखाई पड़ती है।

इस प्रसंग में जो दूसरी बात विचार करने की है वह है चरम सीमा और कहानी के मूलभाव का संबंध। यों तो पहले कहा जा चुका है कि

**मध्य भाग और मूलभाव का पार्थक्य**

कभी-कभी चतुर लेखक इन दोनों का सुंदर और औचित्यपूर्ण संयोग एक साथ ही बैठा लेते हैं परन्तु सिद्धांत की दृष्टि से इस प्रकार की संगति को अनिवार्य नहीं समझना चाहिए। मूलतः दोनों दो अलग-अलग बातें हैं। चरम-सीमा का संबंध

कहानी के कथानक से है और प्रेरकभाव अथवा मूलभाव का संबंध कहानी के प्रतिपाद्य से है। इसलिए ऐसा भी हो जा सकता है कि दोनों विच्छिन्न हो जायें। सामान्यतः मूलभाव का आख्यी कथन कहानी के बीच में होता मिलेगा, पर इस विषय में कृतिकार की अभिरुचि ही निर्णायक होगी नियम नहीं। ऐसी भी कहानियाँ हैं जिनमें प्रारंभ करते ही मूल भाव का संकेत दे दिया गया है जैसे—प्रेमचंद की रचना 'नशा' में। साथ ही ऐसी भी कहानियाँ हैं जिनमें उसका कथन अंत में आकर किया जाता है, जैसे—वृन्दावनलाल वर्मा की कहानी 'शरणागत' में। सारांश कहने का यह है कि चरमसीमा का मध्यभाग में स्फुट होना कहानी के संतुलन के लिए आवश्यक है, पर मूलभाव की स्थापना अभिरुचि और विषय प्रसार के अनुरूप किसी अवसर पर भी की जा सकती है।

**मध्य का महत्त्व**

कहानी रचना के सिद्धांतों का विचार करते समय एक बात प्रायः सर्वसम्मत रूप में दिखाई पड़ती है कि मध्यभाग की अपेक्षा आदि और अंत के महत्त्व की विवेचना बहुत अधिक की गई है। इससे यह नहीं समझना चाहिए कि आदि और अंत को पूर्णतया सजा देने के बाद बीच की सारी दौड़ को केवल कूड़ा-कचड़ा से भर दिया जा सकता है[1]। वस्तुतः बात इसके ठीक विरुद्ध है। प्रारंभ और अंत का संपूर्ण सौंदर्य अवलम्बित रहता है मध्य की प्रसार-पद्धति पर। एक कथात्मी कहानियों के विषय में तो नहीं कहा जा सकता परंतु प्रचलित इतिवृत्तवाली जो कहानियाँ होती हैं उनमें यह आवश्यक होता है कि प्रारंभ से चरमसीमा तक की संपूर्ण घटनावली अथवा परिस्थिति योजना इस प्रकार सीढ़ी की तरह सजाई जाय कि कथा के विकास में महत्त्व का पूर्ण सन्निवेश हो सके और प्रभाव-समष्टि का रूप नियमता

1 *Mackenochie D: The Craft of the Short Story* 1936 *pp* 20

चले। इसके लिए अनिवार्यतः किसी प्रकार की शिथिलता अथवा अवांछित बातों के भरने की चेष्टा इस अंश में नहीं करनी चाहिए। कहानी के उतारवाले स्थल पर और अधिक सावधान रहने की आवश्यकता पड़ती है क्योंकि चरमसीमा से लेकर अंत तक की दौड़ अपेक्षाकृत कुछ छोटी होती है। यहाँ सविस्तरशीलता का आग्रह अधिक निर्णयात्मक अथच प्रभावशाली दिखाई पड़ता है। ऐसी स्थिति में उस निगति खंड में इस बात के और भी बचाव की आवश्यकता रहती है कि निरर्थक अथवा अनावश्यक विषय न प्रवेश पा सकें।

संक्षेप में कहा जा सकता है कि आरंभ से अंत तक का जितना भी प्रसार कहानी में होता है उसमें कोई स्थल ऐसा नहीं रहता जिसमें निरर्थक और अनावश्यक बातों के लिए कहीं स्थान मिले। आरंभ से चरमसीमा तक की कड़ियों का तर्कपूर्ण ढंग से सजाने में और चरमसीमा से अंत तक के अंश को आवेगपूर्ण बनाने में कहानीकार का कौशल लगा रहना चाहिए। लघुप्रसारवाली रचना होने के कारण कहानी में एक भी बेमतलब की बात बिना सौंदर्य और सौष्ठव को दूषित किए नहीं आ सकती। प्रसिद्ध कहानी 'उसने कहा था' में जो युद्धभूमि का विवरणात्मक वर्णन बीच में फँस गया है, वह मात्रा से अधिक होने के कारण अवांछित-सा हो उठा है। इसी प्रकार जब भी कथांश का मध्यभाग कुछ अधिक विवरणात्मक बातों से भरा जाता है तब कहानी की एकनिष्ठता में कुछ-न-कुछ आघात अवश्य लगता है।

**साहित्य में मानव**

साहित्य नाम से अभिहित होनेवाले जितने भी रचना-प्रकार अथवा स्वरूप-भेद हैं, उनका प्रधान उपजीव्य मानव है—अपने संपूर्ण आभोग वैभव के साथ और अपने जीवन के विविध द्वंद्व-संघर्षों सुख-दुःख उत्कर्ष-अपकर्ष के सहित। सभी प्रकार के काव्यों नाटकों उपन्यासों इत्यादि में मनुष्य के ही जीवन की कथा एवं आलोचना का प्रतिबिम्बीकरण रहता है। मनुष्य की संपूर्ण भावनाओं और उनकी विविध अभिप्साओं का विकास साहित्य में ही पूर्णतया चित्रित और ध्वनित होता है। साहित्य में उसके जीवन के संपूर्ण हास-विलास, सुख-दुःख की ही अवधारणा अनेक रूपों में पाई जाती है। इस प्रकार जहाँ मानव साहित्य का उपजीव्य है वहीं साहित्य उसका मूलतः आभोग विषय भी है, क्योंकि साहित्य की संपूर्ण सुंदर तत्त्वों का यथोचित आस्वादन मानव ही करता है। साहित्य में अपने ही को अभिव्यंजित और प्रतिबिंबित पाकर जैसा वह अनुरंजित होता है और संतोष का अनुभव करता है उससे साहित्य और मानव का अन्योन्य भाव प्रकट होता।

एक बात अवश्य है कि साहित्य के विभिन्न रचना-प्रकारों में मानवीय कुल-शील का चित्रण और अनुकथन भिन्न-भिन्न प्रकार से

होता है। ये रचनाएँ अपने रचना-विधान और योजना प्रकार के अनुसार विषय को ग्रहण करती हैं। कहीं मानव-जीवन का उन्मुक्त और विवरणात्मक चित्रण दृष्ट होता है, कहीं उसके जीवनवृत्त के केवल प्रमुख और महत्त्वपूर्ण स्थलों का ही प्रकाशन होता है, कहीं ऐसा भी हो सकता है कि उसके महत्त्व के केवल एक ही आलोक-बिंदु पर सारी दृष्टि केंद्रित कर ली जाय। इस प्रकार रचना विधान के आग्रह को मानते हुए विविध रचना-प्रकारों में व्यापक मानव का विविध रूप में और विविध दृष्टिकोणों से अंकन होता है। उपन्यास में मानव-जीवन की लीला को जितना खुल-खेलने का अवसर प्राप्त होता है उतना रचना के अन्य प्रकारों में संभव नहीं। इस दृष्टि से मानवीय सृष्टि का जितना विस्तारमय रहस्य यहाँ उद्घाटित हो सकता है उतना अन्य किसी साहित्य संभव रचनाभेद में नहीं। अन्य विषय अपने क्रिया-कल्प ( Technique ) संबंधी बंधनों में ऐसे जकड़े रहते हैं कि भाषा से अधिक हाथ-पैर नहीं फेंक सकते। मानव-जीवन और चरित्र के चित्रण के आधार पर भी कहानी नाटक के साथ जा पड़ती है क्योंकि नाटक में मानवीय इतिवृत्त के प्रसार में आए हुए जितने महत्त्वपूर्ण और प्रभावशाली स्थल हैं उन्हीं का गुम्फन होता है और कहानी में ऐसे किसी एक अंश को पूर्णता प्रदान की जाती है। इस तरह कहानी और नाटक की उद्देश्य-मैत्री-सी है। जीवन के किसी विशिष्ट आलोकमय स्थल के निर्वाचन की आकांक्षा दोनों में रहती है। तत्पतः अंतर यही रहता है कि एक अपने भीतर अनेक महत्त्वों को समेटता है और दूसरी किसी एक ही महत्त्व में सब कुछ पा लेती है। अपने लक्ष्य की इसी भेदकता को लेकर एक नाटक कहा जाता है और दूसरा कहानी।

रचना-भेद और मानव

कहानी में आकर मानव और उसका संसार बहुत महत्त्वपूर्ण हो उठते हैं, क्योंकि यहाँ उसकी रचना ऐसी एकत्र विधायक ही

जाती है कि लघुतम में महत्तम विस्तार रहता है, थोड़े से थोड़े में अधिक से अधिक का कथन वहीं मिलेगा और साथ ही यह प्रकट होता रहेगा कि लघु से लघु भी अपने में कितना पूर्ण और मनोरंजक हो सकता है। भले ही कहानी में विषय का एकत्व अथवा एकदेशीयता रहे पर जब उसका विषय मनुष्य अथवा उसका चरित्र होता है तो फिर उसका निरूपण भी ऐसा सुन्दर होता है, जैसा अन्य किसी बड़ी साहित्यिक रचना में हो सकता है। इस अर्थ में कहानी का मानव किसी अन्य रचना के मानव से कम वर्णनीय अथवा प्रभावोत्पादक नहीं होता।

**कहानी में मानव**

कहानी में सबसे पहले विचार की बात यही उत्पन्न होती है कि उसका प्रेरक भाव क्या है। अवश्य ही मनुष्य अथवा उसके जीवन को छोड़कर प्रेरणा और मिल ही कहाँ से सकती है। ऐसी स्थिति में सबसे अधिक कहानी में अध्ययन का विषय मनुष्य और उसका चरित्र ही है। इसलिए अधिकांश कहानियों में मनुष्य और उससे संबद्ध विषयों का ही उद्घाटन प्राप्त होता है। इस विषय में कहानीकार प्रारंभ में विचार कर लेता है कि कहानी का मूलभाव मनुष्य रहेगा अथवा मनुष्य द्वारा संपादित कोई विशिष्ट कर्म अथवा मनुष्य से संबद्ध कोई विशेष घटना अथवा मानव अन्तःकरण में अथवा भौतिक विरोधी कोई भावना। इसको यदि दूसरे रूप में कहें तो कहा जा सकता है कि कहानीकार की रचना की प्रेरणा कहाँ से प्राप्त हुई मनुष्य से अथवा उससे संबद्ध किसी विशिष्ट घटना से अथवा किसी वातावरण विशेष से। यदि प्रेरणा का स्रोत कोई विशिष्ट घटना अथवा वातावरण होगा तब अवश्य ही मानवचरित्र गौण रूप में हो जायेगा फिर भी उस घटना अथवा वातावरण को मुखर करने के लिए अथवा उसे प्राणमय बनाने के लिए उसके भीतर मानव की प्रतिष्ठा तो करनी ही पड़ती।[1] इस तरह घूम फिर कर हम इसी निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि किसी न किसी रूप में मानव-चरित्र और

---

१–प्रेमचन्द : 'कुछ विचार', पृ० ३९

जीवन ही कहानी का प्रधान प्रतिपाद्य रहता है—यह दूसरी बात है कि कहीं उसका सीधा संबंध विषय से रहता है और कहीं प्रकारांतर रूप में।

मनुष्य और उसके जीवन को अपना लक्ष्य बनानेवाला कहानीकार तभी कुशल चित्रकार हो सकेगा और अपनी रचना में संवेदनशीलता की प्राणमयी व्यंजना उत्पन्न कर सकेगा जब

**चरित्र का विश्लेषण**

वह अपने चतुर्दिक फैले हुए व्यापक मानव जगत् को अच्छी तरह देख और समझ चुका रहेगा, जब उसे मानवजीवन की अधिकाधिक गतिविधियों का अनुभूतिमूलक ज्ञान होगा और मानव चरित्र की अधिकाधिक भंगिमाओं का साथ ही उसके समस्त उतार चढ़ाव का पूरा परिचय हुआ रहेगा। मनुष्य स्वयं में एक रहस्यमय प्राणी है उसके किसी कार्यों और भावनाओं में कितने रूप की शक्तियाँ और प्रेरणाएँ काम करती रहती हैं इसका उसे पूरा बोध और ज्ञान होना चाहिए। इस विषय में शास्त्र और अनुभव का ज्ञान रखनेवाले विचारकों ने संकेत किया है कि भावी कहानीकार अपने चतुर्दिक मिलनेवाले इष्ट मित्र और परिचितों के स्वरूप वेशविन्यास उनके सांस्कृतिक गठन और उनके रहन-सहन खान-पान बोल-चाल सबको बड़ी बारीकी से देखभाल करता रहे तभी उसे विविध परिस्थितियों में पड़े हुए मानव को पूर्णतया समझने के लिए सच्ची पकड़ मिल सकेगी। जितने उत्तम कहानीकार, किसी भी भाषा और साहित्य में मिलेंगे उनमें मानव-जीवन के अध्ययन की पूरी सामग्री मिल सकती है।

इस स्थान पर एक तात्त्विक बात का विचार आवश्यक है। एक प्रकार से इसी स्थल पर आकर साहित्य निर्माताओं में सिद्धांतगत भेद हो जाता है। कुछ यथातथ्य चित्रण

**जीवन और यथार्थ**

को अपनी कृति का दृष्टिकोण मानते हैं और कुछ लोग विषय को अपने प्रतिपाद्य के अनुरूप बनाने सजाने के अभिलाषी दिखाई पड़ते हैं। एक फोटोग्राफ

पैदा करता है दूसरा चित्र तैयार करता है परंतु इस प्रकार का भेदभाव व्यवहारतः बहुत स्थूल होता है। मूल बात तो यही है कि यथा-तथ्य चित्रण न विषय को रस-दशा तक पहुँचा सकेगा और न मनुरंजन कर सकेगा। जैसा वस्तुतः जीवन में घटित होता है यदि उसका तद्वत् अंकन हम भाषा के माध्यम से कर भी दें तो उसमें सार्वदेशिक और सार्वकालिक संवेदन की सामग्री नहीं मिल सकेगी। सारांश यह है कि कलाकृति के समस्त आग्रहों के अनुरूप मनुष्य के संपूर्ण क्रम-व्यापारों और अन्य बातों की काट-छाँट और संवर्धन-संशोधन करना आवश्यक होता है।

अंग्रेजी के प्रतिष्ठित कहानीकार जेम्स ओपेनहेम से किसी मिलने वाले व्यक्ति ने पूछा कि क्या वे अपनी कहानियों के पात्रों को ठीक उसी रूप में चित्रित करते हैं जिस रूप में वे जीवन में दिखाई पड़ते हैं? इस पर उन्होंने स्वीकार किया कि बात इससे सर्वथा भिन्न है। वस्तुतः कोई भी साहित्यकार जैसे अपनी आँखों से देखता है पूर्णतः वैसा ही साहित्य में ग्रहण नहीं करता अपनी कल्पना और प्रतिभा का योग लेकर अपने विषय के अनुरूप किसी न किसी रूप में उसका संस्कार अवश्य करता है।[1]

प्रेमचंद जी ने भी इस तथ्य को स्वीकार किया है। उनका कहना है कि 'कला दीखती तो यथार्थ है पर यथार्थ होती नहीं। उसकी खूबी यही है कि वह यथार्थ न होते हुए भी यथार्थ मालूम हो। उसका मापदंड भी जीवन के मापदंड से अलग है। जीवन में बहुधा हमारा अंत उस समय हो जाता है जब यह वांछनीय नहीं

1 "When you build a story around a character do you use the character about as you find him in real life?" "Practically never. Things and people as they are in real life won't do for short stories. They are only starting points, spring board."
*Clean Clark A. M., A Manual of Short Story Art 1926 pp 118*

होगा। जीवन किसी का दास नहीं है, उसके सुख-दुख हानि-लाभ जीवन-मरण में कोई क्रम कोई संबंध नहीं ज्ञात होता कम से कम मनुष्य के लिए वह अज्ञेय है। लेकिन कथा-साहित्य मनुष्य का रचा हुआ जगत् है और परिमित होने के कारण संपूर्णतः हमारे सामने आ जाता है, और जहाँ वह हमारी मानवी न्यायबुद्धि या अनुभूति का अतिक्रमण करता हुआ पाया जाता है, हम उसे दंड देने के लिए तैयार हो जाते हैं। कथा में अगर किसी को सुख प्राप्त होता है तो उसका कारण बताना होगा, दुख मिलता है तो उसका भी कारण बताना होगा। यहाँ कोई चरित्र मर नहीं सकता जब तक कि मानव न्यायबुद्धि उसकी मौत न माँगे। स्रष्टा को जनता की अदालत में अपनी हरएक कृति के लिए जवाब देना पड़ेगा। कथा का रहस्य भ्राति जिस पर यथार्थ का आवरण पड़ा हो।"[1]

**चरित्र का केंद्रबिंदु**

अब यदि विचारपूर्वक देखा जाय तो प्रत्येक सफल और कला-पूर्ण पात्र या चरित्र में कोई-न-कोई आकर्षण एवं प्रकाश का एक बिंदु अवश्य रहता है—उसी प्रकार जैसे किसी भी उत्तम कथानक में कोई न कोई एक मुख्य प्रभाव का स्थल होता है। जैसे कहानी के उस मर्मपूर्ण स्थल पर पहुँच कर पाठक के भीतर आह्लादमूलक उद्वेग का स्फुरण हो जाता है, उसी प्रकार चरित्र के संपूर्ण प्रसार में जब वह मर्मस्थल सामने आता है तो उस पात्र की चारित्रिक गरिमा उत्कर्षमयी और आकर्षक हो उठती है। ऐसे चरित्रगत आकर्षक स्थलों पर पहुँचने के पहले सभी कुशल लेखक उसके पूर्व की घटनाओं का बड़ा ही बुद्धि-संगत चित्रण करते हैं। प्रायः देखा जाता है कि चरित्रगत सौंदर्य-दर्शन जहाँ स्फुटित होता है वहीं कहानी की चरमसीमा होती है। प्रेमचन्द की कहानी 'सुजान भगत' चरित्र-प्रधान कहानी है। भगत के चरित्र में विचार वहाँ

1 प्रेमचन्द—"कुछ विचार", पृ० ३८

जाता है अथवा मर्मकेंद्र उस स्थल पर दिखाई पड़ता है, जहाँ उसके अंतःकरण में त्याग की भावना जगती है। लेकिन त्याग की भावना जिस मानव में जगती है, उस मानव का प्रारंभिक चरित्र-गठन कैसा है, इसको कुशल लेखक ने कहानी के प्रथम अंश में पहले दिखा दिया है। इस प्रकार जिस कहानी में चरित्र के सर्वाधिक महत्वपूर्ण अंश को दृष्टि के सम्मुख लाने के पूर्व जितना ही प्राकृतिक विकास-क्रम उपस्थित किया जायगा उतना ही वह महत्त्व का केंद्र उद्दीप्त होगा। जिन कहानियों में चरित्र का सौंदर्य द्वंद्व से संवलित रहता है उनमें चरित्र वहाँ अधिक उत्कर्षमय दिखाई पड़ता है जहाँ प्रथम और द्वितीय भाव आपस में टकराते हैं और अपने-अपने अनुरूप क्रियाओं की ओर पात्र को प्रेरित करते हैं। 'प्रसाद' की कहानी 'आकाश-दीप' अथवा 'पुरस्कार' में चरित्र-विकास का वैभव देखा जा सकता है।

**कहानी में चरित्रांकन**

कहानी में रचना विस्तार की सर्वांगीण परिमिति दिखाई पड़ती है। इस तथ्य का प्रभाव चरित्र और उसके विकासक्रम पर भी पड़ता है। कहा जा चुका है कि कहानी के तारतम्य में अन्य साहित्यिक रचनाओं का चित्र विधान अधिक स्वच्छंद और उन्मुक्त रहता है। कहानी अपनी मौलिक परिमिति को लिए हुए विभिन्न तत्वों को नाना प्रकार के प्रतिबंधों में डाल देती है। सबसे अधिक प्रतिबंध पात्रों के चरित्र-विकास पर दिखाई पड़ता है। इसलिए यह आवश्यक होता है कि चरित्र की किसी मौलिक भंगिमा और वृत्ति को कहानी लेखक पहले से ही निर्दिष्ट कर ले। चरित्र के उस प्रेरक अथवा बीजभाव को बिना किसी प्रकार के विवरणात्मक और परिणामात्मक विस्तार के सीधे उपस्थित करना वांछित रहता है। वर्णन-प्रसार के लिए भी कहानी में कोई विशेष अवसर नहीं रहता। इसलिए कहानी के पात्रों के रूपरंग वेषभूषा, कुलशील रुचि-प्रकृति, इत्यादि का कोई वर्णन विस्तार से नहीं उपस्थित किया जा सकता।

